(तृतीय राजयोग)




(चतुर्थ राजयोग)




**प्रथम राजयोग**—लग्नेश मंगल द्वितीय भाव में तथा द्वितीयेश शुक्र लग्न में है। अत: कुटुम्ब सम्बन्धी प्रश्न सफल होगा ।

**द्वितीय राजयोग**—लग्नेश बुध लग्न में तथा द्वितीयेश चन्द्र द्वितीय भाव में है । अत: कुटुम्ब सम्बन्धी कार्यसिद्धि होगी ।

**तृतीय राजयोग**—लग्नेश और द्वितीयेश लग्न में योग कर रहे हैं तथा उन पर चन्द्रमा की दृष्टि है । अत: कौटुम्बिक कार्यसिद्धि होगी ।

**चतुर्थ राजयोग**—लग्नेश तथा द्वितीयेश दोनों द्वितीय भाव में योग कर रहे हैं । अत: यह राजयोग का चतुर्थ प्रकार है । इस प्रश्न लग्न में कुटुम्ब से सम्बन्धित कार्य की सिद्धि होगी ।

चतुर्विध राजयोगों का प्रतिपादन कार्येश और लग्नेश की स्थिति के आधार पर किया गया है । इसके पूर्व ६०वें तथा ६१वें श्लोक में लग्नेश तथा कार्येश की दृष्टि के आधार पर कार्यसिद्धियोग का प्रतिपादन किया गया है ।

'उभयत्र चन्द्रदृग्दर्शन' मिथ:' का भाव है चन्द्रमा लग्नेश और कार्येश को देखता हो तथा कार्येश और लग्नाधिप चन्द्रमा को देखते हों तो कार्यसिद्धि होती है । ऐसी स्थिति पूर्णरूप से तीसरे और चतुर्थ राजयोग में आती है जब लग्नेश और कार्येश एक साथ लग्न या कार्य भाव में स्थित होते हैं और उनसे सातवें स्थान में चन्द्रमा बैठा होता है । शेष प्रथम और द्वितीय योग में यह स्थिति आंशिक रूप से घटती है, क्योंकि चन्द्रमा का दृष्टि योग लग्नेश या कार्येश में से किसी एक के ही साथ हो पाता है ।

चन्द्रमा सौम्य क्षिप्र होने के कारण शीघ्र ही कार्यसिद्धि करता है । इसीलिए ग्रन्थकार ने इसे 'इन्दु: सर्वत्र बीजाभ:' कहा है ।

**चन्द्रदृष्टि विनान्यस्य शुभस्य यदि दृग्भवेत्।**
**शुभं प्रयोजनं किञ्चिदन्यदुत्पद्यते तदा ।। ७५ ।।**

**दीप्ति**:—चन्द्रदृष्टि विना चन्द्रस्य वीक्षणं विना यदि अन्यस्य शुभस्य ग्रहस्य दृग्भवेत् दृष्टिर्भवेत् तदा किञ्चिद् अन्यच्छुभं प्रयोजनमुद्देश्यमुत्पद्यते । अत्र भावो यदि चन्द्रो लग्नेश्वरं न पश्यति परं कश्चिदन्यो ग्रह: सौम्यो लग्नं कार्य वा पश्यति तदा प्रारब्धकार्यमध्ये कार्यान्तरं नवीनं प्रयोजनमिति भवति ।

**हिन्दी**—यदि (कार्येश या लग्नेश पर) चन्द्रमा ग्रह की दृष्टि न हो कर किसी अन्य शुभग्रह की दृष्टि हो तो कार्यारम्भ के बीच में अन्य नवीन शुभ प्रयोजन उत्पन्न होता है ।

ऊपर के चार राजयोगों में से कोई एक राजयोग लगा हो परन्तु उस पर चन्द्रमा की दृष्टि न हो कर किसी दूसरे शुभ ग्रह की दृष्टि हो तो प्रश्नसम्बन्धी कार्य न हो कर बीच में ही कोई दूसरा शुभ कार्य शुरु हो जाता है ।

**राजयोगा अमी ख्याताश्चत्वारोऽपि महाबला:।**
**अत्रैव दृष्टियोगेन सामान्येन फलं स्मृतम् ।। ७६ ।।**

**दीप्ति:**—अमी इमे चत्वारोऽपि पूर्वोक्ता राजयोगा: प्रसिद्धा: महाबला अतीव बलवन्तो भवन्ति । अत्रैव राजयोगे चन्द्रादि दृष्टिसद्भावे सति सामान्येनैव फलं स्मृतमिति ।

**हिन्दी**—ये चारों राजयोग प्रख्यात तथा अत्यधिक बलिष्ठ हैं । इन चारों योगों और ग्रहों की दृष्टि के द्वारा फल सामान्य का निर्देश किया गया है ।

अशुभ ग्रहों की दृष्टि कार्य में विघ्न डालने वाली तथा शुभ ग्रहों की दृष्टि पूर्णतया सिद्धि देने वाली होती है । अत: राजयोगों पर ग्रह दृष्टि के प्रभाव का आकलन करके ही फल को कहना चाहिए ।

**अर्द्धयोगो विनिर्दिष्ट: परस्परदृशं बिना ।**
**चन्द्रदृष्टिं विना ज्ञेयं शुभं पादफलं बुधै: ।। ७७ ।।**

**दीप्ति:**—परस्परदृशं विना मिथ अवलोकनं विना, अर्थात् चतुर्णां योगानां मध्ये एकोऽपि राज्यदो योग: स्यात् परं लग्नाधिपकार्याधिपयो: परस्परं वीक्षणं न भवति तदार्द्धयोगो (१० विंशोपका:) भवति । अत्राशय अर्द्धमेव कार्यसिद्धिर्जायते । चन्द्रदृष्टिं विना शुभं पादफलं [१/४ अंश:] ज्ञेयमर्थात् २५ प्रतिशतमेव कार्यं सम्पद्यते । लग्नपकार्यपयो: परस्परं चन्द्रदृष्टिर्न स्यात् तदा पादफलं [५ विंशोपका:] लभ्यत इति भाव: ।

**हिन्दी**—परस्पर दृष्टि के बिना 'अर्धयोग' होता है तथा चन्द्रमा की दृष्टि के विना शुभ पादफल प्राप्ति योग होता है । ऐसा विद्वान् गणकों ने कहा है ।

अर्थाद् लग्नेश और कार्येश के परस्पर अबलोकन के विना 'अर्द्धयोग' होता है । इस योग में कार्य की सिद्धि ५० प्रतिशत ही हो पाती है । राजयोग हो परन्तु लग्नेश और कार्येश पर चन्द्रमा की दृष्टि न पड़ती हो तो 'पादफल' अर्थात् चतुर्थांश फल मिलता है । ऐसी स्थिति में ग्रहविंशोपकबल मात्र ५ ही होता है ।

ये राजयोग की विकल्पात्मक स्थितियाँ हैं । इस सन्दर्भ में इसी ग्रन्थ के ६३, ६४ तथा ६५ वें श्लोक में कहा जा चुका है । पूर्वोक्त स्थितियाँ राजयोग

में पूर्ण प्रभावी होती हैं । यहाँ इस तथ्य का पुन: स्मरण कराया गया है । उदाहरण के तौर पर प्रश्न लग्न मेष हो और सन्तान सम्बन्धी प्रश्न हो तथा सूर्य लग्न में एवं मंगल पञ्चमभाव में बैठा हो तो 'अर्द्धयोग' होगा, इस परिस्थिति में चन्द्रमा का लग्नेश या कार्येश [मंगल या सूर्य] को देखना अनिवार्य है अन्यथा 'पादयोग' लगने के कारण कार्यसिद्धि की सम्भावना मात्र २५ प्रतिशत ही रह जाती है ।

**परस्परं विषमता चन्द्रयोगो भवेद्यदि ।**
**तदार्थफलमादिष्टं प्रपञ्चोऽयं मतो मम ।। ७८ ।।**

**दीप्ति**:–यदि लग्नेशकार्येशयो: परस्परं विषमता शत्रुवृत्तिर्दृष्टिबाधा वा भवेद् तथा च चन्द्रयोग: चन्द्रेण योग: [दृष्ट्या युत्वा वा ] भवेद् तदाऽर्द्धफलमादिष्टं कथितमयं प्रपञ्च: राजयोगफलविस्तारो मत: कथित:, मम मे। परस्मिन् शास्त्रान्तरे मतोऽयं ग्रन्थकारस्येति वाद: प्रथित: ।

**हिन्दी**–लग्नेश और कार्येश में आपस में विषमता [शत्रुता या दृष्टि हीनता] होने पर भी यदि चन्द्रमा से उनका योग [दृष्टि या युति] होता है तो आधा फल कहा गया है । यह विदग्धवाद ग्रन्थकार का है ।

नैसर्गिक मैत्रीचक्र के अनुसार यदि लग्नेश और कार्येश परस्पर शत्रुग्रह हों अथवा दोनों की दृष्टि स्थान वैषम्य के कारण एक दूसरे पर न पड़ रही हो तो कार्यसिद्धि आधी ही होती है । यह मत (सिद्धान्त) प्रथमतया पद्मप्रभुसूरी ने उद्घाटित किया है ।

इति राजयोगद्वारम्

अथ लाभालाभविचारद्वारम् ।। १२ ।।

**लग्नेशो वीक्षते लग्नं कार्येश: कार्यमीक्षते।**
**कार्यसिद्धिर्भवेदिन्दु: कार्यमेति परं यदा ।। ७९ ।।**

**दीप्ति**:–लग्नेशो लग्नपो लग्नं वीक्षते पश्यति, कार्येश: कार्यप: कार्यं कार्यभावमीक्षते वीक्षते कार्यसिद्धिभवेत् परं कदा कार्यसिद्धिर्भविष्यतीत्या-काँक्षायां यदा इन्दुचन्द्र: कार्षमेति प्रति गच्छति कार्षभावे वा प्रविशति

यावत्कालपर्यन्तं चन्द्रः कार्यभावं न प्राप्नोति तावत्कालपर्यन्तं कार्यसिद्धौ विलम्बो वाच्यः ।

**हिन्दी**—लग्नेश लग्न भाव को तथा कार्येश कार्यभाव को देखता हो तो कार्य की सिद्धि होती है, परन्तु जब चन्द्रमा कार्य स्थान में आता है ।

प्रश्नकालिक कुण्डली में यदि लग्नेश और कार्येश अपने-अपने स्थानों को देख रहे हों तो कार्यसिद्धि योग होता है । यदि कोई यह पूछे कि हमारा प्रश्नसम्बन्धी कार्य कितने दिनों में पूरा होगा तब चन्द्रमा का विचार करना आवश्यक होता है । गोचर का चन्द्रमा घूमते-घूमते कार्य भाव में जिस समय आता है उसी समय कार्य की सिद्धि होती है । प्रश्नकालिक चन्द्रमा को कार्यभाव में पहुंचने में जितना समय लगता है कार्यसिद्धि में उतने दिनों का विलम्ब समझना चाहिए । कभी-कभी यह विलम्ब २७ दिनों का भी हो सकता है ।

**लग्नाधिपतिर्लुब्धो लाभाधीशश्च दायको भवति।**
**लग्नाधिपस्य योगो लाभाधीशेन लाभकरः ।। ८० ।।**

**दीप्तिः**—लग्नाधिपतिर्लग्नेशो लुब्धो ग्राहको भवति, लाभाधीशो लाभेश्वरश्च दायको दाता भवति । लाभाधीश एकादशेशो भवति । लाभाधीशेन लग्नाधिपस्य योगो लाभकरः स्मृतः । अत्रायमाशयो यत् लाभस्तदैव स्यात् यदा लाभाधीशेन सह लग्नपस्य योगो जायते ।

**हिन्दी**—लग्नेश ग्राहक (लेने वाला) तथा लाभेश देने वाला होता है । लाभेश से साथ लग्नेश का योग लाभकारी होता है ।

आशय है कि लाभ सम्बन्धी प्रश्न में लाभग्राही होता है जबकि लाभेश लाभ दिलाने वाला होता है, फिर भी यदि लग्नेश एकादशेश (लाभेश) से योग करता है तो वह ग्रहीता से दाता बन जाता है । यह लग्नेश और लाभेश के प्रति कहा गया सामान्य वचन है ।

**भवति परं लाभकरस्तदैव यदि भवति चन्द्रदृग्लाभे।**

**योगाः सर्वेऽप्यफलाश्चन्द्रमृते व्यक्तमेवैतत् ।। ८१ ।।**

**दीप्तिः**—परं लग्नेशो लाभकरस्तदा एव भवति यदा चन्द्रदृक् चन्द्रमसो दृष्टिर्लाभे भवति । ऋते चन्द्रं सर्वेऽपि योगा अफला भवन्ति । सिद्धान्तोऽसौ प्रथितः। व्यक्तम् एव एतत् तथ्यमिदं सुविदितम् ।

**हिन्दी**—लग्नेश लाभेश के साथ तभी लाभकारी होता है जब चन्द्रमा की दृष्टि लाभ भवन पर पड़ती है, अन्यथा नहीं । चन्द्रमा के विना सभी अफल (बाझँ) हो जाते हैं । यह स्पष्ट तथ्य है ।

लग्नेश और लाभेश का योग परस्पर स्थान परिवर्तन या स्थान योग से हो सकता है ।

आचार्य पद्मप्रभुसूरि ने चन्द्रबल की प्रशंसा कतिपय श्लोकों में की है । 'इन्दुः सर्वत्र बीजाभो, कह कर इन्होंने चन्द्रमा की कार्यसिद्धि विषयक महत्ता को लक्षित किया है ।

**पण्याधीशेनैवं कर्मेशेनैव निवृत्यधीशेन।**

**मृत्युपतिना च योगो लग्नाधीशस्य वक्तव्यः ।। ८२ ।।**

**तत् तत्स्थानेक्षणतः पण्यविवृद्धिः कर्मबुद्धिश्च।**

**विबुधैस्तदा निवृत्तिमृत्य्वोर्भावः परेऽप्येवम् ।। ८३ ।।**

**दीप्तिः**—एवं पण्याधीशेन पूर्वोक्तविधिना द्वितीयेशेन सह कर्मेशेनैव दशमेशेनैव निवृत्यधीशेन सप्तमेशेन, मृत्युपतिना चाष्टमेशेन लग्नाधीशस्य योगो वक्तव्यः कथनीयः । अत्राशयो यदि लग्नेशस्य एतेषां चतुर्णां ग्रहाणां मध्ये येन सह योगो भवति तदा वक्ष्यमाणरीत्या फलं वाच्यम् । तत्तत् स्थानेक्षणतः पण्यकर्मसप्तमाष्टमादिस्थानविलोकनात् पण्यविवृद्धिः क्रयाणकादिनां वस्तूनां वृद्धिः, कर्मवृद्धिश्च दशमस्थानजन्यवस्तूनो वृद्धिः निवृत्तिमृत्य्वोः सप्माष्टमयोः भावयोर्वृद्धिश्च विबुधैस्तदा तादृशं फलं वक्तव्यम् । एवमेवाऽपरेऽपि भावा विचारणीयाः ।

**हिन्दी**—पूर्वोक्त प्रकार से पण्याधीश (द्वितीयेश) कर्मेश (दशमेश) निवृत्यधीश (सप्तमेश), अष्टमेशादि का लग्नेश के साथ योग कहना चाहिए ।

इन (योग) स्थानों पर भावेश या चन्द्रमा की दृष्टि पड़ने से क्रमशः पण्य, कर्म, जाया, तथा मृत्यु की वृद्धि समझनी चाहिए । इसी प्रकार अन्य भावों के फल को विचारपूर्वक कहना चाहिए । किसी भी भाव के स्वामी का लग्नेश के साथ योग होने पर उस भाव का फल अवश्य ही मिलता है । यदि योग स्थान पर चन्द्रमा की दृष्टि पड़ जाए तब तो फल प्राप्ति अवश्यमेव होती है । लग्नेश और भावेश का योग ऐसे स्थान पर हो जहाँ से भावेश अपने भाव को देख रहा हो तो भी फलप्रप्ति होती है । फल की शुभ स्थिति या अशुभ स्थिति का बोध भावेश के अनुसार होता है ।

इति लाभालाभविचारद्वारम् ।

अथ लग्नेशस्थितिद्वारम् ।। १३ ।।

**लग्नेशो यदि षष्ठे स्वयमेव रिपुस्तदा भवत्यात्मा।**
**मृत्युकृदष्टमगोऽसौ व्ययगः सततं व्ययं कुरुते ।। ८४ ।।**

**दीप्तिः**—यदि लग्नेशः षष्ठे रिपुस्थाने स्यात् तदाऽऽत्मा स्वयमेव लग्नेश एव रिपुः स्यात् । लग्नेशः षष्ठस्थाने स्थितः सन् स्वयमेव विनाशको भवतीति भावः । असावष्टमयो मृत्युकृन्मृत्युदायको भवति । एवञ्च व्ययगो द्वादशभावस्थः सततमहर्निशं व्ययं द्रव्यनाशं कुरुते ।

**हिन्दी**—यदि लग्नेश षष्ठ स्थान में स्थित हो तो वह स्वयं ही अपना शत्रु होता है । यही लग्नेश अष्टम स्थान में स्थित हो तो मृत्युकारक होता है और व्यय भाव में स्थित हो तो अहर्निश व्यय करता है ।

वस्तुतः छः, आठ और बारह ये तीनों भाव अशुभ होते हैं । इन्हें त्रिक् भी कहते हैं । इन तीन भावों में से कहीं भी स्थित लग्नेश अशुभ फल देता है । 'आत्मैव रिपुरात्मनः' की स्थिति व्यक्ति के जीवन में तब आती है जब उसका लग्नेश षष्ठभावस्थ होता है । ऐसी स्थिति में व्यक्ति स्वयं ही दुर्बुद्धि ग्रस्त हो कर अपना नाश कर लेता है । आयु का विचार लग्न और अष्टम भाव से किया जाता है । यदि लग्नेश अष्टम स्थान में स्थित होता है तो वह शरीर के लिए अशुभ होता है ।

कार्यसिद्धि में लग्न को पुष्प कहा गया है । यदि पुष्प ही अस्थान पतित होगा तब फल का ह्रास अवश्यम्भावी है ।

**लग्नस्थं चन्द्रजं चन्द्रः क्रूरो वा यदि पश्यति।**
**धनलाभो भवेदाशु किन्त्वनर्थोऽपि दृश्यते ।। ८५ ।।**

**दीप्तिः**—यदि लग्नस्थं लग्नस्थितं चन्द्रजं बुधं चन्द्रो विधुः क्रूरः पापो वा पश्यति विलोकयति तदा आशु शीघ्रं धनलाभो द्रव्यलाभो भवेत् किन्तु अनर्थोऽपि दृश्यते । अत्राशयो धनलाभादनन्तरमेव काचिद् दुर्घटनाऽकल्पिता विपत्तिर्वा जायते ।

**हिन्दी**—यदि बुध ग्रह लग्न में बैठा हो और उसे चन्द्रमा या कोई दूसरा क्रूर ग्रह देख रहा हो तो प्राश्निक को शीघ्र ही धन लाभ होगा, परन्तु इसके बाद ही अनर्थ (दुर्घटना) भी होता है ।

यह भुवनदीपक का एक ख्यात 'कार्ययोग' है जो कभी विफल नहीं होता । यहां चन्द्रमा को क्रूर ग्रह की कोटि में रखा गया है क्योंकि बुध इससे नैसर्गिक विरोधभाव रखता है । अतः बुध चन्द्रमा का शत्रु ग्रह है । बुध वस्तुतः धन, स्वर्ण, आय तथा अन्य विशिष्ट उपलब्धियों को देने वाला ग्रह है । इसलिए प्रश्नलग्न से इसका योग निश्चित तौर से धन लाभ कारक होता है । इस योग में धनलाभ के पश्चात् ही कोई दुर्घटना अवश्य होती है । उदाहरणार्थ—




यहाँ लग्नस्थ बुध चन्द्रमा और मंगल से दृष्ट होने के कारण लाभ और दुर्घटना दोनों का कारक है । यदि मंगल या अन्य किसी पाप ग्रह का योग बुध के साथ हो रहा हो तो यह फल पूर्ण रूप में नहीं घटता, क्योंकि दूसरा ग्रह भी अपनी प्रकृति के अनुरुप फल को प्रभावित करता है । अतः ऐसी अवस्था में मिश्रित फल मिलता है । यदि बुध लग्नस्थ पर किसी शत्रु के घर में हो और लग्नेश विनष्ट हो तो भी यह फल नहीं मिलता है । अतः

किसी भी 'योग' पर विचार करते समय इन परिस्थितियों को भी अवश्य देखना चाहिए ।

**चन्द्रो लग्नपतिर्वाऽपि यदि केन्द्रे शुभाः स्थिताः ।**
**किंवदन्ती तदा सत्यास्यादसत्या विपर्यये ।। ८६ ।।**

**दीप्तिः**—इयं किंवदन्ती सत्या असत्या वेति प्रश्ने यदि चन्द्रो विधुः, लग्नपति लग्नेशे वा, शुभा ग्रहाः वापि केन्द्रे स्थिताः सन्ति तदा किंवदन्ती सत्या विपर्यये विपरीते असत्या मिथ्या स्यात् ।

**हिन्दी**—यदि चन्द्रमा, लग्नेश या दूसरे भी शुभग्रह केन्द्र में स्थित हों तो किंवदन्ती (दूसरे द्वारा कही हुई बात) सत्य होती है । विपरीत स्थिति में असत्य होती है । कभी कभी किसी के सन्दर्भ में कोई अफवाह सुनने को मिलती है, जैसे अमुक कहीं गया था किसी ने उसे मार डाला, या अमुक चोर है प्रभृति । ऐसी स्थिति में क्या यह अफवाह सच है ? जानने के लिए प्रश्नकाल को आधार मान कर विचार किया जाता है ।

चन्द्र, लग्नेश और शुभ ग्रह यदि केन्द्र में स्थित हों तो उड़ती खबर सत्य होती है । केन्द्र में पाप ग्रह, पापाक्रान्त लग्न या पापदृष्ट लग्न होने पर किंवदन्ती मिथ्या होती है । यदि शुभ ग्रहों की दृष्टि लग्न पर पड़ रही हो तो अफवाह शुभ होती है विपरीत स्थिति में अशुभ समझनी चाहिए । यदि लग्नेश निकट भविष्य में वक्री होने वाला हो तो उड़ती खबर कुछ ही दिनों बाद असत्य साबित हो जाती है । इस सन्दर्भ में आचार्य नीलकण्ठ भी दीपककार से सहमत हैं—

लग्नन्तु लग्नेश्वरशीतगूदयैः शुभान्वितैः केन्द्रगतैस्तु सत्या ।
पापान्वितैः पापनिरीक्षितैश्च त्रिक्स्थितैर्वा भवतीह मिथ्या ।।
शुभदृग्योगतः सौम्यां वार्ता सत्यां विनिर्दिशेत् ।
पापदृग्योगतो दुष्टा वार्ता सत्येति कीर्त्यते ।।
लग्नेश्वरे भाविवक्रे मिथ्या वार्ता भविष्यति ।।

इति लग्नेशस्थिति द्वारम्

अथ गर्भक्षेमद्वारम् ।। १४ ।।

**क्षेम प्रश्ने च गर्भस्य गर्भ गर्भाधिपो भवेत्।**

**न पश्यति ग्रहः क्रूरस्तत्र चास्ति[3] च्युतिस्तदा ।। ८७ ।।**

**दीप्तिः**—गर्भस्य क्षेमप्रश्ने कल्याणप्रश्ने गर्भाधिपः पञ्चमेशो गर्भ पञ्चमस्थानं न पश्यति, तत्र पञ्चमे स्थाने क्रूरो ग्रहोऽस्ति तदा च्युतिर्गर्भपातो भवेत्। विपर्यये सति विपर्ययो भवति । यदीदृशी स्थितिर्न भवति तदा गर्भस्य च्युतिरपि न भवतीति भावः ।

**हिन्दी**:—गर्भकुशलता सम्बन्धी प्रश्न में यदि गर्भाधिप (पञ्चमेश) गर्भस्थान (पञ्चम) को न देखता हो और वहाँ क्रूर ग्रह बैठा हो तो गर्भच्युति (गर्भपात) होती है ।




इस प्रश्नकुण्डली में पञ्चमेश बुध की दृष्टि, पञ्चम स्थान पर नहीं पड़ रही है तथा मंगल वही बैठा है । अतः इस प्रश्न कुण्डली में गर्भपात योग लगा है ।

गर्भस्य कुशलप्रश्ने पञ्चमे पापखेचरः ।

स्वस्वामिदृष्टिरहिते तदा गर्भच्युतिर्भवेत् ।।

गर्भ का मासेश यदि पृच्छाकाल में सबल हो और पञ्चमभाव शुभग्रह से दृष्ट और युत हो तो गर्भ सकुशल रहता है । प्रथमादि मास के अधिपति क्रमशः शुक्र, मंगल, गुरु, सूर्य, चन्द्र, शनि और बुध होते हैं । इसके बाद के मासों (आठवें, नवें तथा दसवें मासों) के स्वामी क्रमशः लग्नेश, चन्द्र और सूर्य होते हैं—

कललघनाङ्कुरास्थिचर्माङ्गजचेतनताः
सितकुजजीवसूर्यचन्द्रार्किबुधाः परतः ।
उदयपचन्द्रसूर्यनाथाः क्रमशो गदिता
भवंति शुभाशुभं च मासाधिपतेः सदृशम् ।।

अतः गर्भमासेश, पञ्चमेश और शुभग्रह पञ्चमभाव के अनुकूल हों तो गर्भ की कुशलता कहनी चाहिए—

पञ्चमे शुभसंयुक्ते स्वामिना च युतेक्षिते ।
गर्भस्य कुशलं ज्ञेयं मासपे सबले बुधैः ।।

गर्भपात के अन्य योग

(१) गर्भ के जिस मास का मासेश पीड़ित होता है उस मास में गर्भपात हो जाता है—

'मासाधिपतौ निपीडिते तत्कालं स्त्रवणं समादिशेत् ।

पीड़ित ग्रह का विचार दशमद्वार में किया जा चुका है ।

(२) यदि पञ्चम स्थान में शनि बैठा हो और उसे शुभग्रह न देखता हो तो गर्भपात होता है । राहु शुभग्रह से दृष्ट हुए विना स्वतन्त्र रूप से यदि पञ्चम भाव में बैठा हो तो गर्भ ही नहीं ठहरने देता है । इस सन्दर्भ में आचार्य मानसागर का मत दिया जा रहा है—

शनौ च गर्भपातः स्याद्राहौ गर्भो भवेन्न हि ।

(३) आचार्य नीलकण्ठ के अनुसार यदि व्ययेश पापग्रह हो और अस्तङ्गत हो या आपोक्लिम (३, ६, ९, १२) में हो शुभग्रह से युत न हो तथा पापग्रह से युत हो तो शिशु उत्पन्न होते या गर्भ में ही मर जाता है—

क्रूरश्चेदन्त्यपतिर्दग्धश्चापोक्लिमे युक्तः ।
क्रूरस्तु जातमात्रो म्रियते बालोऽथवा गर्भे ।।'

(४) यहीं पर गर्भनाश का एक और योग दिया गया है । प्रश्नलग्न चर राशि हो, लग्न में पापग्रह हो और चन्द्रमा का इत्थशालयोग होता हो तो गर्भपात होता है ।
अथवा चर लग्नेश तथा वक्री ग्रहों से चन्द्रमा का इत्थशाल योग होता हो तो भी गर्भपात होता है—

चरलग्ने क्रूरेन्द्वोर्मुथशिलभावे विनश्यति हि गर्भः ।
लग्नपशशिनोस्तत्पतिस्थवक्रिमुथशिलेऽपि तथा ।।

शीघ्रगति ग्रह का मन्दगति ग्रह के साथ योग होने के पूर्व जब वह अपनी रश्मि मन्दगति ग्रह को प्रदान करता है तो इत्थशाल योग होता है । चन्द्रमा से इत्थशाल योग १२ अंशों के अन्तर तक होता है, लेकिन पूर्ण इत्थशाल एक या अर्द्ध (३० विकला) कला के अन्तर पर ही होता है ।

(५) प्रश्नलग्न में मंगल तथा शनि बैठे हों तो गर्भपात होता है ।

(६) पञ्चमेश और लग्नेश अष्टम भाव में बैठ गये हों और अन्य क्रूर ग्रहों से युक्त हों तो क्रूर ग्रहों की जितनी संख्या होगी गर्भपात भी उतनी बार होगा।

इति गर्भक्षेमद्वारम्

अथ गुर्विणीप्रसवद्वारम् ।। १५ ।।

**अविनष्टो यदा गर्भाधिपो गर्भं निरीक्षते।**
**तदैव प्रसवो गुर्व्या नान्यथेति विनिश्चयः ।। ८८ ।।**

**दीप्तिः**—यदा अविनष्टः क्रूरग्रहयुतिदृष्टिरश्मिभिर्हीनो गर्भाधिपः पञ्चमेशो गर्भं पञ्चमस्थानं निरीक्षिते विलोक्यते तदैव तस्मिन्नेव समये प्रत्यासन्नकाले गुर्व्या गर्भिण्याः प्रसवो विनिश्चयो वाच्यः, अन्यथा न इति भावः ।

यथाऽत्रोदाहरणमेकं द्रष्टव्यम् । केनाप्युक्तं कदा प्रसवं भविष्यति ? तदा प्रश्नसमयात् सूर्योदयादिष्टकालो नेयः । इष्टकालाद् स्पष्टं प्रश्नलग्नं साधनीयम् । मन्ये तस्मिन् काले स्पष्टप्रश्नलग्नम् = ५।१९।२५।४० विद्यत इति । नवमांशचक्रे एकैकं खण्डं = ३।२०' यथा प्रथमखण्डं ३° । २०'

द्वितीयखण्डं ६° । ४०'
तृतीयखण्डं १०° । ०'
चतुर्थखण्डं १३° । २०'
पञ्चमखण्डं १६° । ४०'
षष्ठखण्डं २०° । ०'
सप्तमखण्डं २३° । २०'
अष्टमखण्डं २६° । ४०'
नवमखण्डं ३०° । ०

अत्र स्पष्टलग्नांशाः = १९।२५।४०। अयं षष्ठखण्डे समायाति । पञ्चमखण्डं व्यतीतमतः पञ्चमासाः गर्भस्य व्यतीताः । सप्तमाष्टमनवमखण्डानि शेषानि, अतस्त्रयोमासाः भोग्याः षष्ठमासे दिवसानयनाय अनुपातः

$$\frac{\text{३० दिनादि} \times \text{भोग्यकला}}{\text{३ । २०}'} = \text{भोग्यदिनानि ।}$$

षष्ठखण्डस्य मानं २० । ०'।००"
२०°।०'।०"
स्पष्टलग्नस्यांशमानं १९°।२५'।४०"
०।३४'।२०" भोग्यकालः ।

$$\frac{\text{३०} \times \text{३४}'}{\text{२००}'} [\text{ ३०।२०=३} \times \text{६०+२०=२००}']$$

$$= \frac{\text{५१}}{\text{१०}} = \text{५ दिनानि, शेषं = १} \therefore \frac{\text{१}\times\text{६०}}{\text{१०}} = \text{६ घटी अतो}$$

गर्भप्रसवकालः ३ मासाः ५ दिनानि ६ घट्यः ।

**हिन्दी**–अविनष्ट पञ्चमेश जब पञ्चमभाव को देख रहा हो तो निकटभविष्य में गर्भिणी को प्रसव होता है । विपरीत स्थिति में फल भी विपरीत होता है ।

गर्भ प्रसव ज्ञान—

यदि कोई प्रश्न करे कि प्रसव कब होगा ? तो प्रश्नसमय से इष्टकाल बना कर स्पष्ट लग्न का आनयन करना चाहिए । लग्न के भुक्त भोग्य नवमांश से प्रसव का भुक्त और भोग्य मास का ज्ञान होता है । दिन ज्ञान हेतु अनुपात किया जाता है कि यदि २०० कला (३° । २०' नवमांश भाग) में ३० दिन मिलता है तो भोग्य कला में क्या ? भोग्य दिन । इस प्रकार गर्भप्रसव काल का ज्ञान हो जाता है । वस्तुत: गर्भ की नौ मास तक की अवधि होती है और नवमांश में भी नौ खण्ड होते हैं । अत: एक नवमांश एक मास का ज्ञापक होता है । दिन ज्ञान हेतु भी ३० अंश के आधार पर ३० दिनों की कल्पना की गई है। ३ अंश २० कला का एक नवमांश खण्ड होता है, अर्थात् ३ × ६० + २० = २०० कला ।

यदि गर्भप्रसव ज्ञान हेतु आनीत स्पष्ट प्रश्न लग्न ८।२१।२९।४० हो तो इसका आशय है कि लग्न के छ: नवमांश भुक्त हो चुके हैं [ ३° । २० × ६ = २०° । ०' ] । सातवें नवमांश में २१।२९।४० भुक्त हो चुका है अथवा १° । ५०' । २०" भोग्यांश है । अभी नवमांश का आठवाँ तथा नवम भाग पूर्णरूप से शेष है । इनका आशय हुआ कि गर्भ धारण किये छ: माह बीत गये । सातवें माह में भोग्य दिन के ज्ञान हेतु अनुपात होगा २०० कला में तीस दिन तो १°।५०।२०" में कितने दिन $= \frac{३० \times ११०}{२००} = \frac{३३}{२} =$ २६ दिन ३० घटी

दो नवमांश भोग्य होने के कारण अभी गर्भप्रसव में कुल समय २ माह १६ दिन ३० घटी लगना शेष है । इस प्रकार गर्भ का परिपाक काल आसानी से निकाला जा सकता है ।

इति गुर्विणीप्रसवद्वारम्

अथापत्ययुग्मप्रसवद्वारम् ।। १६ ।।

**पृच्छालग्ने च चत्वारि ग्रहयुग्मानि सन्ति चेत्।**
**यत्र तत्रैव युग्मस्य प्रसवं ब्रुवते बुधा ।। ८९ ।।**

**दीप्ति**:—गर्भिण्याः कियन्तो बालका भविष्यन्ति पृच्छायां पृच्छालग्ने प्रश्नलग्ने चेत् यदि चत्वारि ग्रहयुगलानि चतुःस्थाने भवन्ति तदा तत्रैव कुण्डल्यां यत्र गर्भिणी स्थिता विद्यते बुधा गणका युग्मस्य यमलस्य प्रसवं गर्भप्रसवं ब्रुवते । अयं ग्रन्थकारस्य सिद्धान्तः । अन्येऽऽचार्याः स्वकीयानि मतानि पृथगपि प्रतिपादयन्ति ।

प्रश्नचिन्तामणिकारो विषयेऽस्मिन् स्वकीयं मतं प्रकटयति—

युग्मराशिगते लग्ने यदा तत्र शुभग्रहाः ।
गर्भेऽपत्यद्वयं वाच्यं दैवज्ञेन विपश्चिता ।।

अत्राशय लग्ने यदि शुभग्रहा भवन्ति समराशिश्च तदा युग्मप्रसवं कथनीयम् । जातकपारिजातेऽपि वैद्यनाथः प्रोक्तवान्—

युग्मे चन्द्रसितौ तथौजभवने स्युर्ज्ञारजीवोदयाः
लग्नेन्दू नृनिरीक्षितौ च समगौ युग्मेषु वा प्राणिनः ।
कुर्युस्ते मिथुनम् ।।

(१) समराशौ शुक्रचन्द्रौ भवेतां विषमराशौ बुधभौमगुरवः स्थिताः स्युः (२) लग्नेन्दू पुरुषग्रहेण निरीक्षितौ (३) बुधभौमगुरवः समराशौ स्थिताः स्युस्तदाऽपत्यद्वयं जायते ।

कल्याणशर्मणा सारावल्यामुक्तम्—

लग्ने समराशिगते चन्द्रे च निरीक्षते बलयुतेन ।
गगनसदा वक्तव्यं मिथुनं गर्भस्थितं नित्यम् ।।

जातकतत्त्वेऽपि—

पञ्चमात् पञ्चमे मन्दे सुतस्थे च तदीश्वरे ।
सुनवः सप्तसङ्ख्याश्च द्विगर्भे यमलो भवेत् ।।

इत्युक्तम् ।

**हिन्दी**–यदि प्रश्नलग्न में चार स्थानों में दो-दो ग्रह हों तो विद्वान् गणक यमल (जुड़वे) बच्चों के जन्म का फलादेश करते हैं ।

इसके अतिरिक्त जुड़वा सन्तति (Twins) के अन्य योग भी कहे गये हैं, यथा—

(१) चतुष्पद राशि (१, २, ५, १०) में सूर्य हो ।

(२) द्विस्वभाव लग्न हो तथा शुभग्रहों से दृष्ट हो ।

(३) द्विस्वभावराशि के अनुसार में गुरुसूर्य तथा शुक्र हों और बुध से दृष्ट हों ।

(४) सम राशि में शुक्र तथा चन्द्र हों तथा विषम में मंगल, बुध और गुरु हों ।

(५) लग्न और चन्द्रमा पुरुषग्रह से दृष्ट हों ।

(६) मंगल, बुध और गुरु यदि समराशि में हों ।

(७) पञ्चमेश पञ्चम भाव में बैठा हो तथा नवम भाव में शनि हो ।

इन परिस्थितियों में भी जुड़वे शिशु होने का योग समझना चाहिए । आधुनिक चिकित्सा पद्धति जुड़वों को दो भागों में वर्गीकृत करती है—

(क) Dis Identical Twins (समान जुड़वें) जिन्हें Monozygotic Twins या संक्षिप्त में M. T. कहते हैं ।

(ख) (असमान जुड़वें) जिन्हें Diszygotic Twins या संक्षिप्त में D. T. कहते हैं ।

शारीरिक कोशिका में ४६ क्रोमोजोन्स होते हैं जो सम होने पर २३ जोड़े के रूप में रहते हैं तथा विषम में २२ सम जोड़े तथा एक जोड़ा असम होता है ।

ज्यौतिष शास्त्र में जुड़वों में फर्क जानने हेतु अक्षवेदांश चक्र तथा षष्ठ्यंश चक्रादि का सूक्ष्म विचार किया जाता है—

अक्षवेदांशभागे च षष्ठांशेऽखिलमीक्षयेत् ।
यत्र कुत्रापि सम्प्राप्तः क्रूरषष्ठ्यंशकाधिपाः ।।

महर्षि पराशरः ।

इति अपत्ययुग्मप्रसवद्वारम् ।

अथ गर्भमाससङ्ख्याज्ञानद्वारम् ।। १७ ।।

**मासज्ञानस्य पृच्छायां गर्भिण्याः भृगुनन्दनः ।**
**लग्नात्स्याद्यतमे स्थाने मासानाख्याति तावतः ।। ९० ।।**

**दीप्तिः**—गर्भिण्या गर्भमासज्ञानाय श्लोकमुदाहरति—गर्भिण्या गुर्व्या मासज्ञानस्य पृच्छायां लग्नात् प्रश्नलग्नात् यतमे स्थाने यस्मिन् भावे भृगुनन्दनः शुक्रो भवति तावतो मासान् आख्याति । यदि शुक्रो दशमे एकादशे वा स्थाने भवति तदा पञ्चमस्थानाद् भावसङ्ख्या ज्ञेया । यस्मिन् भावे शुक्रः सैव सङ्ख्या व्यतीतमासानां भवति । 'सुतात्सङ्ख्या तदा वाच्या यदा धर्मात्परं गतः' इत्यपि प्रथितो सिद्धान्तः ।

**हिन्दी**—'गर्भिणी को कितने मास का गर्भ है ? इस प्रश्न के उत्तर हेतु प्रश्न लग्न से शुक्र जितने स्थान में बैठा हो उतने मास का गर्भ कहना चाहिए ।

यहाँ एक बात ध्यान में रखनी चाहिए कि शुक्र की लग्न से स्थिति नवम भाव से अधिक में न हो । यदि शुक्र १०, ११ या १२ वें भाव में हो तो पञ्चम भाव को लग्न मान के संख्या बतानी चाहिए ।

कभी-कभी ऐसा भी होता है कि शुक्र लग्न या पञ्चम भाव में बैठा होता है । यह गर्भ रहने की स्थिति होती है । खास तौर से यदि पञ्चमभाव में शुक्र हो और उसे शुभ ग्रह देख रहे हों तो गर्भ धारण होने की स्थिति बतलानी चाहिए 'या गर्भधृत है' ऐसा कहना चाहिए ।

यह श्लोक ताजिकनीलकण्ठी में भी मिलता है ।

अथ स्त्रीप्राप्तिविचारद्वारम् ।। १८ ।।

**स्थाने चतुर्थे सौम्यत्वमापन्ने ललना धृता ।।**
**सप्तमे सौम्यतां प्राप्ते प्रष्टुः कान्ता विवाहिता ।। ९२ ।।**

**दीप्तिः**—प्रश्नलग्नात् चतुर्थे स्थाने सौम्यत्वमापन्ने शुभग्रहयुक्ते ललना स्त्री धृता [धार्मिकरीत्या यया सह विवाहो न भवति परञ्च परिणीतावद् या

आचरति सा धृता] भवति । यदि लग्नात्सप्तमे स्थाने सौम्यग्रहा: स्थिता: सन्ति तदा प्रष्टु: पृच्छक: कान्ता विविर्हिता धर्मभार्या भवति ।

स्त्रीलाभसम्बन्धिप्रश्ने सप्तमचतुर्थभावौ विचारणीयौ भवत: । सम्बन्धेऽस्मिन् पूर्वश्लोकेषु निर्देशो लभ्यते यत्केन भावेन किं किं विचार्यमिति ।

**हिन्दी**—प्रश्नलग्न से चतुर्थ स्थान में यदि शुभ ग्रह बैठे हों तो प्रश्नकर्त्ता की स्त्री धृता (रखैल, धरी हुई) होती है तथा सप्तम स्थान में शुभ ग्रह बैठे हों तो प्रश्नकर्त्ता की स्त्री विवाहिता (वेद विधि से परिणीता) होती है ।

पूर्व के कई एक स्थलों पर किस भाव से किस वस्तु की विचारणा करें वर्णित है । अत: स्त्रीप्राप्ति विचार के सन्दर्भ में आचार्य ने सप्तम भाव को प्रधान माना है । चतुर्थस्थान मैत्री और हृदयभाव का द्योतक होने से वैयक्तिक प्रेम का भी द्योतक होता है । फलत: इस भाव से धृता का विवेचन किया गया है ।

**क्रूरिते च चतुर्थे स्यात्परिणीता नितम्बिनी ।**
**सप्तमे क्रूरिते वा स्याद् धृतैव हि कुटुम्बिनी ।। ९२ ।।**
**उभयो: सौम्यतां प्राप्ते द्वे स्तो धृतविवाहिते।**
**उभयो: क्रूरतां प्राप्ते न धृता न विवाहिता ।। ९३ ।।**

**दीप्ति**:—चतुर्थे सुखस्थाने क्रूरिते क्रूरग्रहयुते दृष्टे वा नितम्बिनी भार्याया विशेषणरूपेणप्रयोग: परिणीता विवाहिता स्यात् । सप्तमे जायास्थाने वा क्रूरिते क्रूरग्रह दृष्टे युते वा कुटुम्बिनी गृहिणी हि निश्चयेन धृता भवति । अत्रैकश्लोकस्य पदान्ते 'हु' 'एव' अव्यय पदयो: प्रयोगो नोचित: । उभयो: चतुर्थसप्तमयो: सौम्यतां प्राप्ते शुभयुतेशुभेक्षिते वा धृतविवाहिते द्वे भार्ये स्त: । एका तत्र परिणीता अपरा धृतेति । उभयो: स्थानयो: चतुर्थसप्तमयो: क्रूरग्रहा: तदा न धृता न विवाहिता । अत्राशयो विवाह एव न सम्पद्यते । भार्याद्वययोग: प्रश्नभूषणेऽपि—

चतुर्थ सप्तमञ्चैव पञ्चमं सौम्यवीक्षितम् ।
विवाहिता धृता चापि द्वे भार्ये भवतस्तदा ।। इति

प्रश्नभूषणम् स्त्रीप्र० श्लो० ६

**हिन्दी**—चतुर्थ स्थान क्रूर ग्रह से युक्त या दृष्ट हो तो स्त्री परिणीता होती है । सप्तमस्थान क्रूरग्रह से प्रभावित हो तो गृहिणी धृता होती है ।

यदि चतुर्थ और सप्तम दोनों स्थानों में सौम्य ग्रह हों तो पुरुष की दो स्त्रियाँ होती हैं । एक धृता और दूसरी विवाहिता । इन दोनों स्थानों में यदि क्रूर ग्रह हों तो स्त्री न धृता मिलती है न तो परिणीता ही । इसका अर्थ है पुरुष स्त्रीसंग से वंचित रह जाता है ।

स्त्री से सम्बन्धित अन्य प्रश्नों को भी कतिपय दूसरे आचार्यों ने उठाया है—

पुरुष स्त्री का प्रेम सम्बन्ध—

अमुक स्त्री मुझसे प्रेम करेगी या नहीं अथवा इस स्त्री से मेरा लगाव रहेगा या नहीं ? प्रभृति प्रश्न हों तो प्रश्न लग्नेश और सप्तमेश का सम्बन्ध अवश्य विचारना चाहिए । यदि ये दोनों ग्रह शत्रु हों तो सम्बन्ध स्थिर नहीं होता । इनमें यदि मित्रता हो तो मानसिक या वैचारिक सम्बन्ध उत्तम होता है । लग्नेश और सप्तमेश एक ही राशि में हों तो पहले झगड़ा फिर मिलन होता है ।

उभयोरेकस्थितयोर्ज्ञातव्या झकटकं तयो: प्रीति: ।

कन्या का चरित्र ज्ञान—

यदि कोई किसी लड़की या स्त्री के चरित्र के सम्बन्ध में प्रश्न करे तो (यदि) लग्न स्थिर हो तथा लग्नेश और चन्द्रमा शुभ हों तो कन्या का शील उत्तम है ऐसा कहना चाहिए ।

लग्न, लग्नेश और चन्द्रमा चर राशि के हों तो कन्या विवाह के पूर्व ही अपहृत कौमार्य होती है । चन्द्रमा चर तथा मंगल द्विस्वभाव राशि में हो तो गुप्त संभोग में रत रहने वाली होती है ।

चन्द्रमा और शनि अथवा मंगल और शनि लग्न में हों तो कन्या प्रथित काम सम्बन्ध वाली होती है, अर्थात् उसका चरित्र टीका-टिप्पणी का विषय होता है ।

प्रेम विवाह—

सप्तम स्थान में कोई पाप ग्रह प्रबल योग कारक हो और उस पर शुभ ग्रह की दृष्टि नहीं हो तो अन्तर्जातीय या अन्तरधर्मीय अथवा अन्तरराष्ट्रिय विवाह होता है।

सप्तम स्थान में बृहस्पति और राहु अथवा बृहस्पति और शनि एक साथ हों तो भी अन्तर्जातीय या अन्ताराष्ट्रिय प्रेमविवाह होता हैं ।

लग्नस्थ पापग्रह यदि शुभग्रह से युक्त सप्तम को देखता है तो प्रेम 'विवाह होता है, परन्तु इसमें कठिनाइयाँ बहुत आती हैं और कभी-कभी विवाह हो भी नहीं पाता ।

यदि लग्नेश और व्ययेश परस्पर स्थान परिवर्तन करते हों तो भी इच्छित प्रेम विवाह होता है ।

**न धृता परिणीता वा योगेऽत्र सुखदायिका ।**

**परिणीता धृता वापि पाश्चातये सुखदायिका ।। ९४ ।।**

**दीप्ति**:–'क्रूरिते च चतुर्थे' ति श्लोके धृतापरिणीराकलत्रयोर्योग: पठित: । अत्र विशेषमाह–यदि चतुर्थे सप्तमे वेति क्रूरग्रहो भवति तदा धृता परिणीता वा भार्या सुखदायिका न, किन्त्वत्र पाश्चात्ये पश्चिमे वयसि परिणीता धृता वापि सुखदायिका स्यात् ।

अयमत्र विशेष: प्राचीनाचार्यै: प्रतिपाद्यते—

लग्नस्थे सप्तमे पत्नी भर्तुरादेशकारिणी ।

लग्नेशे सप्तमस्थे तु भार्यादेशकर: पति: ।।

**हिन्दी**–इस योग में धृता या विवाहिता भार्या सुखदायिका नहीं होती है । जीवन के अन्तिम भाग में ये (धृता या विवाहिता) सुख देती है ।

९२ श्लोक में चतुर्थ और सप्तम भावगत क्रूरग्रहों के कारण लगने वाले धृता या परिणीता भार्या के योग कहा गया है । उसी सन्दर्भ में इस श्लोक में भी कहा जा रहा है-यदि क्रूरग्रह के योगवश धृता या विवाहिता भार्या की प्राप्ति होती है तो वह जीवन के प्रारम्भ में सुख देने वाली नहीं होती, परन्तु जीवन के उत्तरार्द्ध में धृता अथवा विवाहिता सुख देती है ।

**पति आदेश परायणा तथा पत्नि आदेश पालक योग—**

यदि सप्तमेश लग्न में बैठा हो तथा वह निर्दिष्ट न हो तो पत्नी अपने पति की आज्ञा का पालन करने वाली होती है । यदि लग्नेश सप्तमभाव में बैठा हो तो पति अपनी पत्नी का आज्ञापालक होता है ।

**विवाह विच्छेद (तलाक) का योग—**

विवाह विच्छेद सप्तमेश और लग्नेश के विनष्ट होने पर तथा एक दूसरे के शत्रु होने पर ही होता है । प्रत्येक स्थिति में विवाह विच्छेद तभी होता है जब सप्तम भाव निर्बल तथा पापाक्रान्त हो । इसके अतिरिक्त सप्तम या अष्टम भाव में पापग्रह हों तथा मंगल बारहवें भाव में बैठा हो और सप्तमेश अस्तङ्गत हो तो दूसरी स्त्री की प्राप्ति होती है, परन्तु इस अवस्था में यह आवश्यक नहीं की पहली पत्नी से विच्छेद हो ही । वह साथ भी रह सकती है ।

सप्तमेऽवाष्टमे पापे व्ययस्थे धरणीसुते ।
अदृश्ये यदि तन्नाथे कलत्रान्तरभाग्भवेत् ।। जा० पा० ।।

इति स्त्रीप्रप्तिविचारद्वारम् ।

अथ विषकन्यानिर्णयद्वारम् ।। १९ ।।

**रिपुक्षेत्रस्थितौ द्वौ तु लग्नाद्यदि शुभग्रहौ**
**क्रूरश्चैकस्तत्र जाता भवेत्स्त्री विषकन्यका ।। ९५ ।।**

**दीप्ति**:—कस्मिन् प्रश्नयोगे प्रष्टाकन्यका विषकन्या भवतीति कथयति- यदि लग्नात् प्रश्नोदयात् रिपुक्षेत्रस्थितौ षष्ठभावविद्यमानौ द्वौ तु शुभग्रहौ भवतः एवञ्चैकः क्रूरग्रहस्तत्र स्यात् तदा जाता समागत । स्त्री विषकन्यका भवेत् ।

अन्येऽपि योगाः—

लग्ने सौरी रविः प्रान्ते धर्मस्थे धरणीसुते ।
अत्र योगे यदा जाता भवेत्स्त्री विषकन्यका ।।

इयं विषकन्यका विवाहात् पूर्वं पितृकुलं नाशयति पश्चाच्च स्वकुलं घातयति—

क्रूरद्वयमध्यगते लग्ने चन्द्रे च कन्यका जाता ।
हरति स्वपितृपक्षं स्वकुलं घातयत्यखिलम् ।।

**हिन्दी**—यदि दो शुभग्रह लग्न से षष्ठ भाव में बैठे हों तथा वहाँ एक अन्य क्रूर ग्रह स्थित हो तो ऐसे योग में उत्पन्न स्त्री विषकन्या होती है ।

विष कन्या विवाह से पूर्व पितृकुल का तथा विवाह के पश्चात् पतिकुल का नाश करती है । यदि लग्न में शनि, प्रान्त यानी बारहवें में सूर्य, तथा नवम में मंगल ग्रह हो तो इस योग में उत्पन्न स्त्री विषकन्या होती है । दो क्रूरग्रहों के बीच में लग्न या चन्द्रमा पड़ जाता है तब भी विषकन्या योग होता है।

इति विषकन्यानिर्णयद्वारम् ।

अथ भावान्तगग्रहद्वारम् ।। २० ।।

**भावान्तगत:खेट:परभावफलं ददाति पृच्छासु।**
**अन्तघटीर्यावदसावासीनफलं विवाहादौ ।। ९६ ।।**

**दीप्ति:**—पृच्छासु प्रश्नकाले खेटो ग्रहो यत्र स्थितो भवति तस्माद् भावात् परभावफलमग्रिमराशे: फलं ददाति दिशति । इयं स्थितिस्तदा समायाति यदा ग्रहो भावान्तगतो भवति । मन्ये कश्चिद् ग्रह: कस्यापि राशे: २९ अंशेविद्यते तदाऽयं परस्मिन् राशौ गन्तुमिच्छति । अतोऽयं प्रश्नकालेऽग्रिमराशे: फलं प्रदास्यति । परञ्च विवाहादौ कार्येऽन्तिमांशं यावदसौ ग्रहस्तस्यैव भावस्य फलं ददाति, यत्रासीनं भवति ।

**हिन्दी**—प्रश्नकाल में भाव के अन्तिमांश में स्थित ग्रह अग्रिम भाव का फल देता है, परन्तु विवाहादि में अन्तिम घटी तक उसी भाव का फल देता है जिसमें वह रहता है । जन्मकुण्डली में ग्रह का परभावफल चलित चक्र से विचारा जाता है । यदि कोई ग्रह चलित चक्र में अग्रिम भाव में चला गया हो तो वह अगले भाव का फल देगा ही । यह नियम विवाहादि मुहूर्तों के सन्दर्भ में नहीं लगता । आचार्य का यह मत अतिप्रसिद्ध और उपादेय है, क्योंकि कभी-कभी देखा गया है कि ग्रह जिस भाव या राशि में है उसका फल न देकर अगले भाव या अगली राशि का फल देता है । कोई ग्रह भावान्त अंश में जाकर के यदि वक्री हो जाए तो वह उसी भाव का फल देता है, क्योंकि ऐसी अवस्था में वह परभावयियासु नहीं होता ।

इति भावान्तग्रहद्वारम् ।

अथ विवाहविचारद्वारम् ।। २१ ।।

विवाहे वृष्टिविचारमाह—

**अम्बरगतं शुभग्रहयुग्मं वृष्टिर्भवेद्विवाहादौ।**
**लग्ने शुभत्रयस्य तु योगे महती भवेद् वृष्टिः ।। ९७ ।।**

**दीप्तिः**—विवाहादौ विवाहलग्नसमये शुभग्रहयुग्मं शुभग्रहयोर्युगलं यदाऽम्बरगतं दशमभावस्थं तदा वृष्टिर्भवेद् । स्पष्टार्थो यदि विवाहसमये द्वौ शुभग्रहौ दशमभावे स्थितौ भवतस्तदा वृष्टिर्जायते । एवमेव विवाहलग्ने त्रयो ग्रहाः शुभाः स्युस्तदाऽस्मिन् योगे महती प्रचुरा वृष्टिर्जलधारा भवेद् इति । इदमेवोत्तरं वृष्टिप्रश्ने देयम् । वर्षाज्ञानप्रश्ने मदीया वनमाला द्रष्टव्या । वस्तुनो वर्षाजन्यं ज्ञानं संहितायां प्राप्यते ।

**हिन्दी**—विवाह के समय यदि लग्न से दशवें स्थान में दो शुभ ग्रह हों तो वर्षा होती है । अथवा लग्न में तीन शुभ ग्रह बैठे हों तो इस योग में भारी वर्षा होती है । ऐसा फलादेश करना चाहिए ।

इस श्लोक में प्रश्नकाल या विवाहलग्न के आधार पर वर्षा के दो ग्रहयोगों का प्रतिपादन किया गया है । वृष्टिविचार 'संहिता' का विषय है तथापि विवाह में वर्षा होने के योग को प्रश्नशास्त्र के अन्दर समाहित किया गया है । इस योग से विवाह प्रभावित होता है । अतः इसे आचार्य ने विवाह द्वार में कहा है।

अथ कलत्रजीवनमरणादिज्ञाननिरुपणम्—

**मूर्तावुच्चः खेटो जामित्रे दधाति येन दृशम्।**
**स नो हन्ति कलत्रं क्रूराश्चान्ये तु निघ्नन्ति ।। ९८ ।।**

**दीप्तिः**—यदि विवाहसमये लग्ने कश्चिदुच्चखेटो ग्रहो भवति स कलत्रं भार्या नो हन्ति स्त्रीविनाशं न कुरुते । नो पदमव्ययम् । यतो येन ग्रहेण जामित्रे सप्तमे दृशं दृष्टि दधाति । उच्चस्थो ग्रहो लग्नात्सप्तमं पश्यति, फलतः स कलत्रं रक्षति स्वकीयया शुभदृष्ट्यया । परमन्ये क्रूरग्रहा लग्नस्थानस्तु कलत्रं निघ्नन्ति

नाशयन्ति । अतो विवाहसमये लग्नस्था क्रूरखेटा वर्ज्याः । विवाहमुहूर्त्तनिर्णयेऽपि लग्नभङ्गो विचार्य्यते–'व्यये शनिः खेऽवनिजस्तृतीये' तथा च 'त्र्यायष्टषट्सुरविकेतुतमोऽर्कपुत्राः' श्लोकाभ्यां मुहूर्तं लग्नं वा परिशोध्य विवाहो विधीयते तथापि कश्चित्क्रूरो लग्ने स्थितस्तदा स कलत्रं नाशयति । अतो विवाहसमये क्रूररहितं लग्नमेव विचार्य निश्चेयम् ।

**हिन्दी–**विवाहलग्न में यदि उच्च ग्रह स्थित होकर सप्तम भवन को देखता है तो वह स्त्री को नहीं मारता । अन्य क्रूर ग्रह लग्नस्थ होकर स्त्री के लिए मारक होते हैं ।

मुहूर्त्तादि ग्रन्थों में भी विवाह लग्न का निर्णय करते समय इस बात का ध्यान रखा गया है । लग्नस्थ क्रूरग्रह यदि उच्च का हो तब वह पत्नी को नहीं मारता, परन्तु यदि वह अस्तङ्गत, नीच या सामान्यावस्था में हो तो पत्नी को मार सकता है ।

इति विवाहविचारद्वारम्

अथ विवादविचारद्वारम् ।। २२ ।।

**क्रूरः खेटो लग्ने विवादपृच्छासु जयति विवदन्तम् ।**
**सर्वावस्थासु परं नीचास्ते जयति न द्विषितम् ।। ९९ ।।**

**दीप्तिः–**विवादपृच्छासु अहं वादे स्वकीयममुक्तं जेष्यामि न वेति प्रश्ने यदि लग्ने प्रश्नमूर्तौ क्रूर पापः खेटो ग्रहस्तदा विवदन्तं जयति स्वकीयं शत्रुं वादिनं वा जयति सर्वावस्थासु क्रूरः खेटो जयं ददाति परञ्च स खेटो यदि नीचो वास्तङ्गतो भवति तदा द्विषितं शत्रुं न जयति । प्रष्टुर्जयो तदा भवति यदा क्रूरः खेटो लग्ने भवति परञ्च यदि स अस्तङ्गतो नीचो वा स्यात्तदा प्रष्टुर्जयो न भवति ।

**हिन्दी–**मैं विवाद में अपने शत्रु को जीतूँगा या नहीं ? ऐसे प्रश्न में यदि क्रूर ग्रह लग्न में बैठा हो तो वादी (यायी या प्रष्टा अथवा प्रथम आक्रमण कर्त्ता) की विजय होती है, परन्तु यह नीच या अस्त हो तो वादी अपने शत्रु (प्रतिवादी) को नहीं जीता पाता ।

'वादी प्रतिवादी को नहीं जीत पायेगा' ऐसा कहा जाये तो इसका अर्थ है प्रतिवादी ही वादी को जीतेगा । वादी के बोधक यायी' प्रष्टा व मुद्दई प्रभृति शब्द है तथा प्रतिवादी के स्थायी, मुद्दालय तथा प्रतिद्वन्दी ।

इस श्लोक के द्वारा हार और जीत से सम्बन्धित प्रश्नों का विचार किया जाता है । वाद विवाद, चुनाव, मुकदमा और लड़ाई में विजय-पराजय से सम्बन्धित प्रश्नों का उत्तर इसी सिद्धान्त के आधार पर दिया जाता रहा है जैसे–राजा की जीत होगी या हार इस विषय में षट्पञ्चाशिका का सिद्धान्तश्लोक द्रष्टव्य है–

दशमोदयः सप्तमगाः सौम्या
नगरधिपस्य विजयकराः ।
आरार्किज्ञगुरुसिताः
प्रभङ्गदौ विजयदा नवमे । तृ० अ० श्लोक २५

अर्थात् दशम, लग्न और सप्तम भाव में यदि शुभग्रह हों तो नगर के राजा (वादी) की जीत होती है । मंगल और शनि नवम भाव में बैठे हो तो प्रष्टा की हार होती है ।, परन्तु बुध, गुरु और शुक्र नवमस्थ हों तो प्रष्टा की जीत होती है ।

वादी और प्रतिवादी दोनों में से किसकी जीत होगी और किसकी हार इस सन्दर्भ में बाद के प्रायशः आचार्यों ने लग्नस्थ क्रूर ग्रह को वादी की जीत का सूचक माना है, तथा सप्तमस्थक्रूर को प्रतिवादी की जीत का, जैसे–

वादिनो विजयप्रश्ने लग्ने क्रूरे तदा जयः ।
यदि स्यात् सप्तमे क्रूरो विजयः प्रतिवादिनः ।।

वस्तुतः विवाद क्रूर ग्रहों के प्राबल्य का सूचक होता है । विवाद के दौरान जिसका क्रूर ग्रह प्रबल होगा उसकी जीत सुनिश्चित होगी ।

**लग्ने द्यूने च यदा क्रूरः खेटो विवादिनोर्न तदा ।**
**कलहनिवृत्तिः कालेन जयति बलवान् गतबलं तु ।। १०० ।।**

**दीप्तिः**—यदा क्रूरः खेटः पापग्रहो लग्ने प्रश्नलग्ने द्यूने सप्तमे च भवति तदा विवादिनोर्मध्ये वादिप्रतिवादिनोः कलहनिवृत्तिर्न जायते, अपितु बलवान् ग्रहो गतबलं निर्बलं ग्रहं कालेनान्तरालेन जयति ।

**हिन्दी**—यदि प्रश्न लग्न और सप्तम दोनों भावों में क्रूर ग्रह बैठे हों तो वादीप्रतिवादियों में झगड़ा समाप्त नहीं होता । जब कालान्तर में किसी का ग्रह बलवान् होता है तो वह निर्बल ग्रह को जीत लेता है ।

लग्नस्थ क्रूर ग्रह वादी का तथा सप्तमस्थ क्रूर ग्रह प्रतिवादी का प्रतिनिधि होता है । अतः इन दोनों स्थानों में क्रूर ग्रहों के स्थित होने पर वादी-प्रतिवादी के बीच सुलह न होकर दीर्घकाल तक विवाद चलता है । एक लम्बे अरसे के बाद सप्तमस्थ या लग्नस्थ क्रूर ग्रह में से कोई एक जब निर्बल पड़ता है तो सबल ग्रह वाला जीतता है । निर्बल पड़ने का अर्थ है—रश्मि-हीन होना, अश्त होना अथवा आक्रान्त होना ।

**वादी-प्रतिवादी में सन्धि होने का योग—**

आचार्य पृथुयश ने षट्पञ्चाशिका में कलह सन्धि के दो योगों को लिखा है । (१) लग्न नर राशि (३, ६, ७, ११) हो अथवा ११, १२ स्थान पर राशि का हो और ये स्थान शुभ ग्रह युक्त हों तो यायी-स्थाई दोनों में सुलह होती है ।

नृराशिसंस्था-ह्युदये शुभास्यु-
व्र्ययाय संस्थाश्च तथा भवन्ति ।
तदाशुसन्धिं प्रबदेन्नराणां
पापैर्द्विदेहोपगतैर्विरोधम् ।।

(२) केन्द्र में शुभ ग्रह नर राशि में स्थित हों तथा परस्पर दृष्ट हों तो कलह निवृत्ति होती है ।

अथास्त्रप्रहारविचारः—

**लग्नं द्यूनं मुक्त्वा परस्परं क्रूरयोः सकलदृष्टौ।**
**विवदद् विवादियुगलं क्षुरिकाभ्यां प्रहरति तदैवम् ।। १०१ ।।**

**दीप्तिः**—लग्नं द्यूनं च मुक्त्वाप्रश्नलग्नं सप्तमस्थानञ्च विहाय क्रूरयोर्ग्रहयोः संस्थितिः स्यात् । तथा च इमौ परस्परं सकलदृष्टौ पूर्णदृष्टौ भवतस्तदा विवदद् कलहकुर्वन् विवादियुगलं तदा एव क्षुरिकाभ्यां प्रहरति । अत्र विशेषोऽवधेयः—उभौ शत्रु परस्परमपरं घातेच्छुक्रौ भवतः । अतः कः कं घातयिष्यति निर्णये सप्तमेशलग्नेशयोश्चिन्तनं कार्यम् । यदि लग्नेशो निर्बलस्तदा वादी नश्यति, सप्तमेश्च निर्बलस्तदा प्रतिवादीति । केचन लग्नेशसप्तमेशाभ्यां विचारयन्ति । यदि लग्नेश अष्टमस्थाने भवति तदा वादिनो मृत्युर्भवति , सप्तमेशस्याष्टमस्थाने स्थितिः स्यात् तदा प्रतिवादिनो मरणं भवतीति । यदि तौ अष्टमे भवतस्तदा उभयोर्घातो वक्तव्य इति ।

**हिन्दी—छुरा या तलवार से घात होने का योग—**

लग्न और सप्तम स्थान को छोड़ कर अन्यत्र स्थित क्रूर ग्रह एक दूसरे को पूर्ण दृष्टि से देखते हों तो वादी तथा प्रतिवादी परस्पर एक दूसरे पर छुरा [कटारी या छुरी] से वार करते हैं ।

कतिपय विद्वान् क्रूर ग्रहों की स्थिति अष्टम में अनिवार्य मानते हैं अथवा लग्नेश और सप्तमेश में से कोई एक या दोनों अष्टम में हों तो छुरा से प्रहार करने का योग बनता है । लग्नेश की निर्बलता वादी के लिए घातक होती है तथा सप्तमेश की प्रतिवादी के लिए—



इस कुण्डली में सूर्य, राहु दशमस्थ हैं तथा केतु और चन्द्र (पापाक्रान्त) को परस्पर देख रहे हैं । अत: छुरा से प्रहार का योग बन रहा है । यहां लग्नेश मंगल अष्टमस्थ है । अत: वादी को संघातिक चोट लगेगी तथा प्रतिवादी बच निकलेगा क्योंकि उस पर बृहस्पति की दृष्टि है ।

इति विवादविचारद्वारम् ।

अथ संकीर्णपदनिर्णयद्वारम् ।। २३ ।।

**व्रतदानपट्टारोपणप्रतिमास्थापनविधि: स्मृतो गुरुणा।**
**दशमस्थानं कार्यं रविदृष्टिप्रभृतिभिर्बलवान् ।। १०२ ।।**

**दीप्ति:**—व्रतम्, अभियुक्तप्रसिद्धिविषयो: य: संकल्पविशेष: स एव व्रतम्, शास्त्रोदितो हि नियमो व्रतं वेति । व्रतस्य दानं व्रतदानं दीक्षा । पट्टारोपणं पट्टाभिषेक:। प्रतिमास्थापनं देवप्रतिष्ठा । एतेषां कार्याणां विधिर्नियम: स्थापनदीक्षामुहूर्त्ताभिषेचनप्रभृतिर्व्यवहार: तदा विधेयो यदा दशमस्थानं रविदृष्टिप्रभृतिभि: सूर्यदृष्टिभिर्ग्रहोच्चयोगैर्वा बलवान् स्यादिति । अत्र भावो येन कारणेन कश्चिद्भावो बलवान् भवति तत्कारणं दशमस्थानपुष्ट्यै तदा प्राप्यते तदा पूर्वोक्तानि कार्याणि विधेयानि । इदं गुरुणा दैवज्ञेनोक्तमिति ।

**हिन्दी**—दीक्षाग्रहण, राज्याभिषेक तथा प्रतिमास्थापन सूर्यादि ग्रहों की दृष्टि से दशम स्थान के पुष्ट होने पर करना चाहिए । ऐसा प्राचीनाचार्यों ने कहा है ।

द्वादश भावों के विचार के दौरान आचार्य ने नवम भाव से दीक्षा, यात्रा, मठ तथा धर्म की चिन्तन नवम स्थान से करने को कही है, परन्तु संकीर्णपद निर्णयद्वार में दीक्षा, अभिषेक तथा प्रतिमा प्रतिष्ठा के विचार हेतु दशम भाव को मजबूत होना आवश्यक समझा गया है । वस्तुत: दशम भाव से कर्म की प्रवृत्ति समझी जाती है । अत: राज्य, द्रव्य (दान) तथा यश का भी विचार इस भाव से किया जाता है । सूर्यादि ग्रहों की दृष्टि का आशय है दीक्षा में सूर्य, अभिषेक में बुध तथा प्रतिमा स्थापना में बृहस्पति की दृष्टि दशम स्थान पर हो । ऐसा होने पर ये कार्य सफल तथा निर्विघ्न होते हैं ।

**यत्रान्यलाभयोगो न भवति नवमं च भवति शुभदृष्टम् ।**
**तत्राचिन्तितलाभः प्रष्टुर्गणकेन निर्देश्यः ।। १०३ ।।**

**दीप्तिः**–यत्रान्यलाभयोगो न भवति लाभादिपृच्छायां कश्चिदन्यो योगो न दृश्यते लाभकरग्रहाणां सबलत्वाभावात् परञ्च नवमं स्थानं धर्मस्थानं भाग्यस्थानं वेति शुभदृष्टं शुभग्रहैरवलोकितं भवति तदा तत्र पृच्छालग्नविषये कश्चिदचिन्तितो लाभः प्रवर्तत इति । केचन कथयन्ति यद् धर्मस्थानं शुभैर्दृष्टं स्यात् तदा चिन्तितलाभो भवति, परञ्च नेदं मतं समीचीनम् तत्र प्रष्टुःकश्चिद् अचिन्तितलाभ अकस्माद् भवतीति गणकेन दैवज्ञेन निर्देश्यः ।

**हिन्दी**–प्रष्टा के द्वारा किया गया लाभ प्रश्न जब अन्य योग से सिद्ध होते नहीं दिखलाई पड़ता और भाग्य भवन पर शुभ ग्रह की दृष्टि होती है तो उसे अचिन्तित लाभ होगा ऐसा गणक को कहना चाहिए ।

किसी विशिष्ट वस्तु का लाभ उस वस्तु से सम्बन्धित भाव और भावेश के द्वारा निर्दिष्ट होता है । ऐसी अवस्था में जब लाभ स्थान पर या किसी शुभग्रह की दृष्टि न पड़ती हो या इनके साथ शुभग्रह की युति न होती हो तो प्रष्टा को अभीष्ट वस्तु का लाभ नहीं होता । यह अलाभ योग है, परन्तु नवम स्थान (भाग्यभवन) जब शुभग्रह से दृष्ट होता है तो प्रष्ट को प्रश्न से सम्बन्धित वस्तु का लाभ न होकर किसी अन्य वस्तु का लाभ होता है । इसे आचार्य ने अचिन्तित लाभ की संज्ञा दी है । राजयोग द्वार में भी प्रश्न से अतिरिक्त अन्य लाभ का एक श्लोक मिलता है—

**चन्द्रदृष्टि विनान्यस्य शुभस्य यदि दृग् भवेत् ।**
**शुभं प्रयोजनं किञ्चिदन्यदुत्पद्यते तदा ।।**
**रन्ध्रे लग्नाधिपतिर्भुनक्ति कार्यं तदैव यदि तस्मात्।**
**शत्रौ यात्यथ मित्रे तस्मिन् काले तदा सिद्धिः ।। १०४ ।।**

**दीप्तिः**–यदि लग्नाधिपतिर्लग्नेशो रन्ध्रे अष्टमस्थाने प्रश्नकाले यदा लग्नेश अष्टमस्थो भवति तदैव कार्यं भुनक्ति नाशयति । अत्र विशिष्टां दशां वर्णयति यत् कदा रन्ध्रोपगतो लग्नपः कार्यं नाशयति यदा स शत्रौ गृहे रिपुस्थाने स्थितो भवति । मित्रस्थाने स्थितो रन्ध्रेऽपि लग्नपः प्रष्टुः कार्यमचिरेण साधयति । अत्रैकः श्लोको लभ्यते–

**पृच्छाकाले गृहपो यत्र गतस्तत्र तत्फलं ददते ।**
**अरिनीचास्ते विफल: स्वोच्चमित्रोच्चभे सफल: ।।**

**हिन्दी**—यदि प्रश्नकालिक लग्नेश अष्टमस्थ हो तो वह कार्य का नाश करता है । शत्रु गृही अष्टमस्थ प्रश्नलग्नेश कार्य नाशक होता है परन्तु यदि वह मित्रगृही हो तो तत्काल कार्य सिद्धि कारक होता है ।

कार्यसिद्धि योग यदि प्रश्नकुण्डली में स्पष्ट न हो तो लाभ से सम्बन्धी फलादेश करना कठिन होता है । ऐसी स्थिति में यदि लग्नेश अष्टमस्थ हो कर भी मित्र या स्वोच्च का हो तो कार्य की सिद्धि होती है ।

लग्नेश जिस भाव में जाता है वह उसी भाव के सदृश फल देता है । यह सिद्धान्तवाक्य है । अष्टम स्थान कार्य नाश का सूचक स्थान है । अत: वहाँ पर स्थित लग्नेश कार्य का ध्वंसक होता है । फिर भी यदि लग्नेश मित्र गृह या उच्च का हो तो प्रश्न से सम्बन्धित कार्य की सिद्धि तत्काल ही होती है ।




यदि प्रष्टा ने पूछा कि उसे प्रतियोगी परीक्षा में सफलता मिलेगी या नहीं? तो यहां पञ्चमेश मंगल षष्ठभाव में बैठ गया है । लग्नेश बृहस्पति अष्टमस्थ है, परन्तु वह उच्च का है । अत: प्रष्टा को कार्यसिद्धि का आदेश करना चाहिए । वैसे भी पञ्चम को शुक्र शुभग्रह होकर देख रहा है । भाग्येश और कर्मेश का योग भी कर्म स्थान में हो रहा है । फलत: प्रत्येक अवस्था में कार्य सिद्धि की सूचना मिल रही है ।

**वीक्षणयुग्भ्यां क्रूरैर्लग्नषडष्टसु च विद्ध इत्यबलः।**
**पुष्णाति कष्टभावं मृत्युमपि प्रश्नतश्चन्द्रः ।। १०५ ।।**

**दीप्तिः**—प्रश्नतः पृच्छायाश्चन्द्रः क्रूरैः पापैर्वीक्षणयुग्भ्यां वीक्षितो वा युतो वा द्वाभ्यां प्रकाराभ्यां लग्ने, षष्ठभावे अष्टमभावे वा विद्धो भवति तदा स अबलो ज्ञेयः । एतादृशश्चन्द्रः कष्टभावं पुष्णाति वर्द्धयति मृत्युमपि मरणञ्चापि प्रयच्छति । क्रूरग्रहैर्दृष्टो युतो वा ग्रहो विद्ध इत्युच्यते । विद्धो ग्रहो निर्बलो भवति । तत्रापि चन्द्रः शीघ्रमेव मलिनो भवति ।

**हिन्दी**—प्रश्न काल में क्रूर ग्रह से दृष्ट या युत चन्द्रमा विद्ध कहलाता है। विद्ध चन्द्रमा यदि लग्न, शत्रु भाव या अष्टमभाव में स्थित हो तो कष्ट की अभिवृद्धि करता है और मृत्यु भी देता है ।

चन्द्रमा बीज कारक ग्रह होने के कारण प्रश्न को प्रभावित करता है । प्रश्नकुण्डली में चन्द्रमा की स्थिति का अपना विशेष स्थान है । यदि यही चन्द्र विद्ध होकर १, ६ अथवा ८ में हो तो निश्चय ही कष्ट और मृत्यु को सूचित करता है । प्रायशः आचार्य १२ वें भाव में स्थित चन्द्रमा को भी हानिकारक मानते हैं ।

**द्वादशे शोभनः खेटो विवाहादिषु सद्व्ययम्।**
**क्रूरोऽप्यसद्व्ययं चोरराजाग्निप्रभवं ग्रहः ।। १०६ ।।**

**दीप्तिः**—यदि प्रश्नकाले द्वादशे भावे शोभनः खेटः शुभग्रहो भवति तदा विवाहादिषु शुभकृत्येषु विवाहमुण्डनव्रतबन्धदीक्षा—प्रभृतिसंस्कारेषु द्रव्यव्ययो भवति । अपि तत्र क्रूरग्रहः स्थितः स्यात् तदा चोरराजाग्निप्रभवं चौरराजशासनाग्निदाहात्मकमसद् व्ययमशोभनस्थानेद्रव्यहानिर्जायते । प्रश्नकाले द्वादशभावे स्थिताः क्रूरग्रहाः प्रष्टुर्द्रव्यमस्थाने विनियोजयन्ति । विषयेऽस्मिन् प्रश्नपण्डिता प्रतिपादयन्ति—

रवौ द्वादशे चन्द्रे वाऽवश्यं राजकुले व्ययम् ।
विचारयेद् व्यवस्थैवमेव सर्वत्र पण्डितः ।।

**हिन्दीः**—प्रश्नकुण्डली में यदि शुभ ग्रह द्वादशभाव में स्थित हों तो विवाहयज्ञोपवीत तथा चूडाप्रभृति शुभ कार्यों में सद् व्यय कराते हैं । यदि यहीं

पर पाप ग्रह स्थित हों तो चोरी राजदण्ड तथा अग्निदाह के कारण धन हानि कराते हैं ।

बारहवें भाव से किसी भी प्रकार के व्यय का विचार किया जाता है । अत: क्रूर ग्रह से युक्त होने पर अशुभ कार्यों और शुभग्रहों से युक्त होने पर शुभ कार्यों में व्यय होने की सूचना इसी भाव से मिलती है । क्रूर शुभग्रहों में मंगल व्ययस्थ हो तो चोट-चपेट और अग्नि से धन की हानि होती है । शनि व्ययस्थ हो तो राजा से या प्रशासन से दण्डित होने के कारण व्यय होता है । इसी प्रकार राहु तथा केतु का भी फल समझना चाहिए । सूर्य ग्रह के व्ययस्थ होने से शारीरिक कष्ट के कारण आर्थिक नुकसान होता । व्यय भाव में यदि चन्द्र, बृहस्पति, शुक्र या बुध इनमें से कोई भी पापरहित होकर बैठा हो तो शुभ कार्य में खर्च होता है। विवाह, यज्ञादि, मुण्डन तथा पार्टियों में किया हुआ खर्च शुभ में आयेगा । शुभ व्यय से वैसे व्यय को समझना चाहिए जिसके करने से मन में उल्लास हो तथा श्रेय की अभिवृद्धि हो ।

इति संकीर्णपदनिर्णयद्वाम्

अथ दीप्तपृच्छाद्वारम् ।। २४ ।।

**गृहमागतो न यदसौ किं बद्धः किमथ हत इति प्रश्ने।**
**मूर्तौ क्रूरो यदि तत्र हतो न बद्धोऽथवापुरुषः ।। १०७ ।।**

**दीप्ति**:–कश्चिज्जनो देशान्तरं गतस्ततो नाद्याप्यागतः । अतस्तस्य गृहस्य कश्चित्समागत्य गणकं पृच्छति–नागत अद्यापि प्रवासी किमसौ बद्धो हतो वेति प्रश्नेऽस्मिन् यदि मूर्तौ प्रश्नलग्ने क्रूरो ग्रहो भवति तदा तत्र विदेशे प्रवासी न हतो न बद्धः किं तु कुशली वर्तत इति वाच्यम् ।

**हिन्दी**–वह प्रवासी घर नहीं आया । क्या वह बन्दी बना दिया गया है ? अथवा वह मार दिया गया है ? इस प्रश्न के विचार में–यदि क्रूर ग्रह लग्न में बैठा हो तो वह प्रवासी न बन्दी है न तो मृत ही । अर्थात्–प्रवासी सकुशल है ।

**सप्तमोऽष्टमगो वा चेत्क्रूरस्तद्धतोऽथ बद्धो वा।**
**मूर्तौ च सप्तमेऽपि वा च यद्वा लग्नेऽष्टमे च भवेत् ।। १०८ ।।**
**क्रूरस्तदाऽसौ पुरुषो बद्धश्च हतश्च मुच्यते च परम् ।**
**दीप्तत्वाद् विहितमिदं व्याख्यानं क्रूरविषयमिह ।। १०९ ।।**

**दीप्ति:**—चेत् क्रूरो ग्रह: सप्तमग भार्यास्थानङ्गत अष्टमगो रन्ध्रस्थो वा तदा प्रवासी हतो बद्धो वा ज्ञेय: । पुनश्चात्र विकल्पो दर्शयति—यदि मूर्तौ लग्ने सप्तमेऽपि च यद्वा विकल्पे प्रयुक्त: शब्दो लग्नेऽष्टमे च क्रूरग्रहो भवेद् तदाऽसौ प्रवासी पुरुषो हतो मारितो बद्धश्च परं मुच्यते । समयात् स मुक्तो भविष्यतीति फलं वाच्यम् । एतद्व्याख्यानं क्रूराणां दीप्तत्वाद् इह वर्णितं ग्रन्थकृता ।

**हिन्दी**—प्रश्न लग्न से सप्तम अथवा अष्टम भाव में क्रूर ग्रह बैठे हों तो 'प्रवासी बन्दी है अथवा मार दिया गया है' ऐसा फलादेश करना चाहिए । यदि लग्न और सप्तम दोनों भावों में क्रूर ग्रह बैठे हों अथवा लग्न और अष्टम में क्रूर ग्रह हों तो प्रवासी बन्दी है या मृत है परन्तु वह मुक्त हो जाएगा, ऐसा कहना चाहिए । आचार्य ने इस विषय का प्रतिपादन क्रूर ग्रहों की दीप्ति के आधार पर किया है ।

यहाँ एक प्रश्न उठता है—क्या मृत व्यक्ति पुन: जीवित होकर आ सकता है ? इस शंका के समाधान के लिए अष्टविध मरण को समझना पड़ेगा—

व्यथा दु:खं भयं लज्जा रोग: शोकस्तथैव च ।
बन्धनं चावमानं च मृत्युश्चाष्टविध: स्मृत: ।।

व्यथा, दु:ख, भय, लज्जा, रोग, शोक, बन्धन तथा अवमान को भी श्रेष्ठ जनों ने मृत्यु तुल्य ही कहा है । अत: इन कष्टों को झेल कर लौट आना ही मृत्यु से पुन: मुक्त होना कहा गया है । 'मुच्यते परं' पद का यही आशय है ।

ताजिक नीलकण्ठी में भुवनदीपक के ये तीनों श्लोक अविकल उद्धृत मिलते हैं ।

प्रवासी बन्धन योग—

१. प्रश्न लग्न से सप्तम या अष्टम स्थान में क्रूर ग्रह हों ।

२. प्रश्नलग्न से त्रिकोण (५, ९), चतुर्थ, अष्टम तथा सप्तम भवन में यदि क्रूर ग्रह हों तथा क्रूर ग्रह से दृष्ट भी हों तो निश्चिततौर से प्रवासी बन्दी होता है—

त्रिकोणचतुरस्रास्तस्थित: पापग्रहो यदि ।
ग्रहैर्निरीक्षित: पापैर्नूनं बन्धनमादिशेत् ।।

३.पापग्रह (क्रूरग्रह) सप्तम और अष्टम में हों अथवा लग्न और सप्तम में हों अथवा लग्न और अष्टम में हों तो प्रवासी बन्दी भी होता है और शीघ्र मुक्त भी हो जाता है–

बद्धः सप्ताष्टमे क्रूरे मूर्त्यस्ते चाष्टलग्नगे ।
बद्धो विमुच्यतेऽत्याशु .................।।

प्रवासी मृत्यु योग—

१. लग्नेश ६, ८ या १२ में पाप ग्रह से दृष्ट या युक्त हो, केन्द्र में पाप ग्रह हों तथा अष्टमेश भी पाप ही हो तो प्रवासी की मृत्यु होती है ।

२. लग्नेश अस्तङ्गत हो चतुर्थ स्थान में बैठा हो तथा उस पर मंगल की दृष्टि पड़ती हो तो मरण योग समझना चाहिए- 'लग्नेशेऽस्तमितेऽम्बुस्थे कुजदृष्टे तदा मृति: ।'

३. चतुर्थभवनस्थ चन्द्रमा पाप ग्रह अष्टमेश से योग करता हो तो प्रवासी की जेल में ही मृत्यु कहनी चाहिए—

चन्द्रश्चाम्बुगपापेन मृत्युनाथेन योगकृत् ।
तदा गुप्त्यां मृति: ।। ता० नी० प्र०

बन्धन, मृत्यु तथा कष्ट का योग—

१. प्रश्नलग्न पृष्ठोदय राशियों (मेष, वृष, कर्कट, धनु, मकर) तथा मीन (उभयोदय) का हो तथा उस पर पाप ग्रह की दृष्टि पड़ रही हो तो प्रवासी बन्दी या मृत होता है ।

२. प्रश्न लग्न से तीसरे छठे तथा केन्द्र स्थान में पाप ग्रह हों तथा शुभ ग्रहों से दृष्ट न हों तो प्रवासी का वध या बन्धन कहना चाहिए ।

३. प्रश्न लग्न से तीसरे स्थान में पाप ग्रह हों तथा शुभ ग्रह से अदृष्ट हों तो प्रवासी प्रथम स्थान को प्राप्त करता है अर्थात् उसका प्रवास में ही स्थानान्तरण हो जाता है । यदि प्रश्न लग्न से षष्ठ स्थान में अशुभ ग्रह हों तथा शुभ ग्रह से अदृष्ट हों तो प्रवासी की मृत्यु समझनी चाहिए । ठीक यही स्थिति केन्द्र में हो अर्थात् अशुभ ग्रह स्थित हों और शुभ से दृष्ट न हों तो प्रवासी का धन प्रवास काल में ही चोरों द्वारा अपहृत हो जाता है—

पृष्ठोदये पापनिरीक्षिते वा
पापास्तृतीये रिपुकेन्द्रगौ वा ।
सौम्यैरदृष्टा बधबन्धनास्स्यु–
र्नष्टा विनष्टा मुषितास्तु वा स्युः ।।
इति दीप्तपृच्छाद्वारम्

अथ पथिकगमनागमनद्वारम् ।। २५ ।।

**चतुर्थे दशमे वापि यदि सौम्यग्रहो भवेत्।**
**तदा न गमनं क्रूरस्तत्रैव गमनं भवेत् ।। ११० ।।**

**दीप्तिः**–गमनागमनपृच्छायां यदि प्रश्नलग्नाच्चतुर्थे स्थाने दशमे स्थाने वा कश्चित्सौम्यग्रहो भवेत् तदा गमनं न स्यात् । तत्रैव चतुर्थस्थाने दशमस्थाने वा यदि क्रूरग्रहः स्यात् तदा गमनं भवेदिति वाच्यम् । प्रश्नभूषणेऽपि–चतुर्थे स्थाने सौम्यग्रहास्स्युस्तदा गमनं न कथनीयमित्युक्तम् । परं तत्रैकविशेषो निर्दिष्टः–यदि दशमे स्थाने क्रूराः स्युस्तदा पथिकस्यागमनमपि न भवति । अस्याशयो यद् गमनप्रश्ने चतुर्थभावो विलोकनीय आगमनप्रश्ने च दशमः, परञ्च तत्र ग्रहाणां स्थितिर्विपरीता भवति तद्यथा—

प्रश्नतनोः सुखभे दशमे वा सौम्यखगो गमनं न हि गन्तुः ।
तत्र गता यदि पापनभोगा आगमनं न वदन्ति महान्त ।। इति ।।

**हिन्दी**–प्रश्न लग्न से चतुर्थ या दशम स्थान में यदि शुभ ग्रह बैठे हों तो प्रष्टा का गमन नहीं होता । वहीं यदि क्रूर ग्रह बैठे हों तो गमन होता है ।

चतुर्थ स्थान गृह से सम्बन्धित होता है । इसी प्रकार दशम स्थान कर्म का प्रतिनिधि भाव है । फलतः इन दोनों भावों में से किसी भाव में स्थित शुभग्रह घर से अन्यत्र स्थल को कर्मक्षेत्र नहीं बनने देते ।

**द्वितीये केन्द्रतोऽभ्येति यदा खेटस्तदागमः।**

**आयियासुं ग्रहं दृष्ट्वा ब्रूयादिदमशङ्कितः ।। १११ ।।**

**दीप्तिः**—प्रवासस्थितः पुरुषो गृहं कदाऽऽगमिष्यतीति प्रश्ने यदा खेटो ग्रहः केन्द्रत तनुचतुर्थसप्तमदशमस्थानानेभ्यो द्वितीये स्थाने अभ्येति समायाति तदा पथिकागमो भवति । द्वितीयपञ्चमाष्टमैकादशभावेषु यदा ग्रह एति तदा प्रवासी गृहमायाति । आयियासुं ग्रहमागनशीलं खेटं दृष्ट्वा इदमागमनविषयकं ज्ञानमशङ्कितो गणको ब्रूयाद् वदेद् । विषयेऽस्मिन् प्रश्नभूषणेऽपि—

चतुर्थतो वा दशमाद् द्वितीयेऽभ्येति खेचरः ।

यावता तावता धीरः पथिकागमनं वदेत् ।।

**हिन्दी**—केन्द्र (१, ४, ७, १०) से द्वितीय (२, ५, ८, ११) स्थान में जब ग्रह आता है तब प्रवासी का आगमन होता है । द्वितीय, पञ्चम, अष्टम तथा एकादश स्थान में आने वाले ग्रह का विचार कर के आगमन के सन्दर्भ में निःशंक फलादेश करना चाहिए ।

केन्द्र से द्वितीय स्थान में ग्रह को आने में जितना काल लगेगा उतना ही काल प्रवासी को घर आने में लगेगा ऐसा फलादेश करना चाहिए ।

**द्वितीयमायियासुश्च चन्द्रे केन्द्राद्विशेषतः ।**

**पथिकागमनं ब्रूते मुक्त्वा सप्तमकेन्द्रकम् ।। ११२ ।।**

**दीप्तिः**—केन्द्राद् द्वितीयं स्थानं विशेषतश्चन्द्रे ग्रहे आयियासु पथिकागमनं ब्रूते ब्रवीति परञ्चैतत्फलं सप्तमकेन्द्रकं मुक्त्वा अर्थात् २, ५, ११ (द्वितीयपञ्चमैकादशेषु) स्थानेषु स्थितश्चन्द्रः पथिकागमनं त्वरितं सूचयति परञ्च सप्तमस्थ असौ यदाऽष्टमं ग्रहं योयासु भवति तदा मरणं तत्तुल्यं कष्टं वा सूचयति। प्रश्नभूषणेऽपि प्राप्यते—

प्रश्नकाले यदा केन्द्राद् द्वितीये तारकापतिः ।

आयाति पथिकस्तत्र विना सप्तमराशिगम् ।। इति

स्पष्टार्थ: केन्द्राद् द्वितीयं स्थानमष्टमं विहाय चन्द्रो यदा याति तदा पथिक: शीघ्रमेव गृहमेति ।

**हिन्दी**:–केन्द्र से द्वितीय स्थान में जब ग्रह आता है विशेषरूप से चन्द्रमा तब पथिक का अगमन कहना चाहिए परन्तु सप्तमकेन्द्र से द्वितीय स्थान (अष्टम) को छोड़ कर यह फल घटता है ।

अष्टम का चन्द्रमा प्रत्येक स्थिति में अशुभ फल देता है । अत: पथिक आगमन विचार में भी इसका परित्याग किया गया है ।

**इन्दु: सप्तगमो लग्नात् पथिकं वक्ति मार्गगम् ।**
**मार्गाधिपश्च राश्यार्द्धात्परभागे व्यवस्थित: ।। ११३ ।।**

**दीप्ति**:–यदा प्रश्नलग्नाद् इन्दुश्चन्द्र: सप्तमस्थो भवति मार्गाधिपश्च सप्तमेश: केचन नवमेषो मार्गाधिपो भवतीति मन्यन्ते, स राश्यार्द्धात् पञ्चदशांशात् परभागे उत्तरार्द्धे व्यवस्थितो भवति तदा गणक: पथिकमागमनशीलं जनं मार्गगं मार्गस्थितं वक्ति कथयति । विषयेऽस्मिन् जीवनाथझामहोदया अपि प्रश्नभूषणे जगदु:—

सप्तमस्थो यदा चन्द्र: पथिक: पथि वर्तते ।
मार्गाधिपो वा राश्यर्द्धात्परतो यदि संस्थित: ।। इति ।।

मार्गाधिपस्य निर्णये भावात्कार्यनिर्णयो करणीयस्ततो भावेशस्य निर्णयो ज्ञेय: । सप्तमस्थानात् किं विचार्यमित्यस्मिन्नेव ग्रन्थे—

'गमागमकलत्राणि पश्येत् प्राज्ञ: कलत्रत: ।'

ततो नवमस्थानात्किं चिन्त्यमित्यपि तत्रैव—

'दीक्षां यात्रां मठं धर्मं धर्मान्निश्चित्य कीर्तयेत् ।'

उभाभ्यां भावाभ्यां यात्राचिन्तनं कर्त्तुं शक्यते । भुवनदीपकस्यविवृतौ मार्गाधिपेन पदेन नवमेशस्यैव ग्रहणं कृतं पूर्वाचार्यै: ।

**हिन्दी**–जब प्रश्नलग्न से सप्तमस्थान में चन्द्रमा हो और मार्गाधिप (नवमेश या सप्तमेश) राशि के उत्तरार्द्ध (पन्द्रह अंश से अधिक भाग) में स्थित हो तो प्रवासी को मार्ग में कहना चाहिए ।

मार्गाधिप से सप्तमेश तथा नवमेश दोनों का बोध होता है क्योंकि सप्तम भाव से गमागम विचार होता है तथा नवम भाव से यात्रा का । फलत: प्राचीन टीकाकारों ने सप्तमेश और नवमेश दोनों का ही मार्गाधिप कहा है ।

**चरलग्ने चरांशे च चतुर्थे चन्द्रमा: स्थित:।**

**ब्रूते प्रवासिनं व्यक्तं समायातं स्ववेश्मनि ।। ११४ ।।**

**दीप्ति:**—पथिकस्यागमनप्रश्ने चरलग्ने मेषकर्कतुलामकरप्रभृतयश्चत्वारो राशयश्चरसंज्ञका भवन्ति । अतो मेषादिचरलग्ने चरांशे च लग्नस्य नवांशोऽपि चरस्स्यात्तस्मिन्नंशे चन्द्रमा इन्दुश्चतुर्थे तुर्ये स्थित: स्यात् । चरलग्नाच्चतुर्थोऽपि चर एव भवति । अतश्चन्द्रोऽपि चरे स्थित: व्यक्तं स्पष्टमेव प्रवासिनं पथिकं स्ववेश्मनि स्वगृहे समायातं ब्रूते ब्रवीति । यदीदृशी स्थिति: स्यात् तदा वाच्यं यत् पथिको गृहमागतो विद्यते । पथिकगमनागमनद्वारेण वैदेशिकानां प्रवासिनामागमनविचारो भवति । 'विदेशं गमिष्यामि न वेति प्रश्ने' अनेनैव द्वारेण सर्वं विचारणीयमिति ।

**हिन्दी**—प्रश्नकाल के समय चर लग्न हो तथा चर राशि का ही लग्न नवमांश हो एवं चन्द्रमा चतुर्थस्थान में स्थित हो तो 'प्रवासी घर आ गया है' ऐसा स्पष्ट कहना चाहिए ।




इस प्रश्नकुण्डली में चर लग्न है तथा चर राशिस्थ होकर चन्द्रमा चतुर्थ भवन में स्थित है । अत: प्रवासी शीघ्र ही घर आयेगा ऐसा कहना चाहिए ।

चर राशियाँ गमनागमन के लिए उपयुक्त होती हैं । 'गमनागमन' प्रकरण अत्यन्त लोकोपयोगी होता है । अत: इसका सूक्ष्म विचार करके आचार्यों ने अनेक निष्कर्षों को निकाला है ।

**गमनागमनभावविचार—**

विदेश जाने या विदेश से स्वदेश आने के प्रश्न में द्वितीय, तृतीय तथा पञ्चमभाव से विचार करना चाहिए । लग्न और चन्द्रमा की प्रधानता तो प्रश्नकुण्डली में स्वत: सिद्ध है । यात्रा कराने में चर राशियाँ कारक होती है । अत: गमागमन में इनका भी विचार करना चाहिए ।

प्रश्न लग्न से विदेशादि यात्रा की प्रवृत्ति, चतुर्थ भाव से यात्रा की वृद्धि, दशम भाव से यात्रा की निवृत्ति (वापसी) का विचार किया जाता है—

प्रश्नलग्नाच्युतिर्वाच्या वृद्धिस्तु सुखभावत: ।

प्रवासो दशमस्थानान्निवृत्ति: सप्तमालयात् ।। प्र० भू० ।।

सप्तम स्थान में व्यापार तथा गमनागमन का विचार होता है । सप्तमस्थान लग्न से दृष्टि सम्बन्ध भी रखता है । अत: सप्तम भाव को भी दृष्टि में रख कर ही प्रवास सम्बन्धी प्रश्नों का फलादेश करना चाहिए । मार्ग सम्बन्धी सुविधाओं और कष्टों का सूचक नवम भाव होता है । अत: यात्रा सम्बन्धी प्रश्नों के उत्तर में इस भाव का विशिष्ट स्थान होता है ।

**प्रवास गमन योग—**

(१) चतुर्थ तथा दशम में सौम्य ग्रह हों तो विदेशादि यात्रा किसी न किसी कारण से नहीं हो पाती ।

(२) यदि चतुर्थ तथा दशम स्थान में क्रूर ग्रहों की स्थिति हो तो विदेशादि यात्रा होती है ।

(३) लग्नेश केन्द्र में न हो तो विदेशादि यात्रा को रोकता है । अत: लग्नेश केन्द्र से अन्यत्रनस्थित हो तथा नवमेश इत्थशाल करता हो तो विदेश गमन होता है ।

(४) नवमेश केन्द्र में हो और लग्नेश इत्थशाल करता हो तो विदेश यात्रा होती है ।

**प्रवास से आगमन का योग—**

१. तृतीय स्थान में यदि कोई शुभ ग्रह आता है तब प्रवासी भी अपने घर वापस आ जाता है—

प्रयाति सहजस्थानमसौ यस्यां शुभग्रहः ।
आयाति पथिकस्तत्र तस्यामेव नरो गृहम् ।।

२. चन्द्रमा अष्टमस्थ हो, केन्द्र में पाप ग्रह न हों और कोई शुभ ग्रह ग्यारहवें भाव में बैठा हो तो प्रवासी शीघ्र ही घर आता है—

अष्टमस्थे निशानाथे कण्टकैः पापवर्जितैः ।
प्रवासी शीघ्रमायाति सौम्यैर्लाभसमन्वितैः ।।

३. प्रश्न लग्न से जब कोई ग्रह द्वितीय, पञ्चम, अष्टम तथा एकादश स्थान में आता है तो प्रवासी भी घर आता है । चन्द्रमा यदि इन स्थानों में आगमन करता हो तो प्रवासी के आगमन की पूर्ण संभावना समझनी चाहिए । अष्टमस्थ चन्द्रमा प्रवासी के आगमन का सूचक नहीं होता । यह प्रतिबन्ध केवल चन्द्रमा के साथ है ।

४. चर लग्न हो, लग्न नवमांश चर हो तथा चतुर्थ भाव में चन्द्रमा हो तो प्रवासी भी आता है और उसकी चिट्ठी भी आती है—

चराङ्गे चरभागेऽपि चतुर्थे यदि चन्द्रमाः ।
आयाति तत्क्षणादेव प्रवासी पत्रिकाऽपि च ।।

इति पथिकगमनागमनद्वारम् ।

अथ मृत्युयोगद्वारम् ।। २६ ।।

**स्मरे व्यये धने क्रूरे लग्न मृत्यौ रिपौ शशी ।**
**सद्यो मृत्युकरो योगः क्रूरे वा चन्द्रपार्श्वगे ।। ११५ ।।**

**दीप्तिः**—रोगिणो जीवनमरणपृच्छायां यदि स्मरे सप्तमे, व्यये द्वादशे, धने द्वितीये, क्रूरे पापग्रहयुते, एतेषु स्थानेषु कश्चित् क्रूर ग्रहो भवति, एवञ्च लग्ने मूर्त्तौ, मृत्यौ रन्ध्रे, रिपौ षष्ठे, शशी चन्द्रो भवति तदा सद्यः शीघ्रमेव मृत्युकरो योगो मृत्युकारको योगो जायते । अथवा विकल्पोऽयं यत् चन्द्रपार्श्वगे चन्द्रमसः

समीपस्थे क्रूरेऽपि मृत्युयोगो भवति । रोगिणो जीवनमरणपृच्छायां यदि चन्द्रः क्रूराक्रान्तो भवति तदापि मृत्युकरो योगः समुत्पद्यते । लग्नाद् वयः प्रमाणं, कष्टं, शारीरिकं सुखदुःखादिकञ्च विचार्यते । सप्तमस्थानात् कश्चिद् ग्रहो लग्नं विलोकयति । अतस्तस्य शुभाशुभं फलं रोगिणः सुखाय कष्टाय वा भवति । धनस्थानं मारकस्थानं भवति । व्ययस्थानादपि दुःखादिकं ज्ञायते । षष्ठस्थानाद्रिपुकष्टयोर्विचारो भवति, एवमेव अष्टमस्थानादपि—

'नष्टे दष्टे रणे व्याधौ छिद्रे छिद्रं निरीक्षयेत्' इति । अतो रोगिणो मङ्गलपृच्छायामेतानि स्थानानि विचारसरणौ समायान्ति । मरणप्रश्ने चन्द्रस्य महत्त्वमुपवर्णयन् प्रश्नभूषणकारोऽपि कथयति—

प्रश्नलग्नोपगं पापभं रोगिणः
पापयुक्तेक्षितं चाष्टमर्क्षं यदा ।
पापयोरन्तरे पापयुक्तोऽष्टमे
चन्द्रमाः मृत्युयोगो भवेत्सत्वरम् ।। इति

**हिन्दी**—यदि सप्तम, द्वादश, तथा द्वितीय भाव में क्रूर ग्रह हो और लग्न, अष्टम या षष्ठभाव में चन्द्रमा हो तो रोगी के लिए शीघ्र मृत्युकारक योग होता है। अथवा चन्द्रमा के उभय पार्श्व में क्रूर ग्रह हों तो भी शीघ्र मृत्यु करने वाला योग होता है ।

रोगी के जीवन-मरण से सम्बन्धित प्रश्न में चन्द्रमा का विशेष महत्त्व होता है । क्रूर युक्त या क्रूराक्रान्त चन्द्रमा रोगी के लिए घातक होता है । इस सिद्धान्त का प्रतिपादन आचार्य नीलकण्ठ, जीवनाथ झा गणक तथा प्रश्नचिन्तामणिकार प्रभृति विद्वानों ने किया है ।



रोगी के जीवन मरण से सम्बन्धित इस प्रश्न कुण्डली में सप्तमभाव में दो क्रूर ग्रह सूर्य तथा मंगल बैठे हैं और अष्टम में चन्द्रमा है । इस प्रकार से यह मृत्युयोग है । चन्द्रमा के दोनों पार्श्वों में पापग्रह स्थित हैं । अत: यह द्वितीय प्रकार का मृत्युकारक योग है ।

**लग्ने रवि: स्मरे चन्द्रो भवेद्योगोऽयमेव हि।**

**एतेषु रोगिणो मृत्यु: सद्यस्त्वन्यस्य चापद: ।। ११६ ।।**

**दीप्ति:**—रोगिणो जीवनमरणयो: प्रश्ने यदि लग्ने सूर्यो भवति स्मरे सप्तमस्थाने च चन्द्रो भवेत् तदाऽयं योगो हि निश्चयेनमृत्युकारको भवति । एतेषु पूर्वोक्तेषु योगेषु रोगिणो मृत्युर्भवति । यदि रोगिणो मरणसम्बन्धितप्रश्नो न विद्यते तदाऽन्यप्रश्ने चापदो विपत्तिरिति जायते । विषयेऽस्मिन् प्रश्नभूषणकृताऽपि—

'चन्द्रे लग्ने कलत्रेऽर्के शीघ्रं रोगी विनश्यति' इत्युच्यते । लग्ने सूर्योभवेच्चन्द्र: सप्तमे चाथवा चन्द्रो लग्ने भवेत्यसूर्य एव सप्तमे तदा फले विपर्ययं नोत्पद्यते । अस्यार्थो मरण प्रश्ने सूर्याचन्द्रमसो: लग्नसप्तमयो: सम्बन्धो न क्षेमकरो भवति ।

अत्रापि श्लोकस्य द्वितीयचरणे 'एव' 'हि' अव्यय पदयो: प्रयोगो नोचिद् एकस्यैव प्रयोगादर्थनिष्पत्ते: ।

**हिन्दी**—प्रश्नलग्न में सूर्य हो तथा सप्तम स्थान में चन्द्रमा तो निश्चित ही मृत्युकारक (पूर्वोक्त) योग बनता है । इन (पूर्वकथित) योगों में रोगियों की शीघ्र मृत्यु होती है और यदि अन्य विषय का प्रश्न हो तो मात्र विपत्ति होती है ।

आचार्य नीलकण्ठ ने भी इस योग का प्रतिपादन किया है, परन्तु उन्होंने लग्न में सूर्य को न मान कर चन्द्रमा को माना है—

विधौ लग्ने स्मरौ भानौ रोगी याति यमालयम् ।

प्रश्नभूषण में भी चन्द्रमा को लग्न में तथा सूर्य को सप्तम भाव में मरण योग कारक माना गया है ।

**रोगी के मरण का विचार—**

१. लग्नेश उदित हो तथा अष्टमेश दुर्बल हो एवं लाभेश बलवान् हो तो रोगी दीर्घ जीवी होता है —

लग्नपश्चोदितो मृत्युपो दुर्बलो
लाभपो वीर्ययुक्तश्चिरञ्जीवनम् ।।

२. प्रश्नलग्न से सप्तम भाव में शुभ ग्रह बैठे हों तो रोगी रोममुक्त हो जाता है ।

३. लग्नेश बलवान् ग्रह हो तथा केन्द्र में शुभ ग्रह उच्च या मूलत्रिकोणगत हों तो रोगी की प्राण रक्षा होती है—

लग्ननाथे च सबले केन्द्रसंस्थे शुभग्रहे ।
उच्चगे वा त्रिकोणे वा रोगी जीवति निश्चयम् ।। ता० नी०

४. लग्न में एक भी शुभ ग्रह बली होकर बैठा हो अथवा शुभ ग्रह धर्म (नवम) शत्रु (षष्ठ), आय (एकादश), और तृतीय स्थान में बैठे हों तो रोगी के जीवन की रक्षा होती है—

एक: शुभो बली लग्ने त्रायते रोगपीडितम् ।
सौम्या धर्मारिलाभस्थास्तृतीयस्था गदावहा: ।। ता० नी०

**रोग वृद्धी का लक्षण—**

यदि प्रश्न काल के समय लग्न में क्रूर ग्रह बैठा हो तो दवा करने पर रोग में और अधिक वृद्धि होती है—

'प्रश्ने क्रूरग्रहे लग्ने रोगवृद्धिश्चिकित्सकात् ।' ता० नी०

**ग्रह जनित रोग—**

ग्रहों के अशुभ फल से उत्पन्न होने वाले रोगों का निर्देश—

**सूर्य**–अग्निरोग, पित्त, रोग, ज्वर, जलन, क्षय, अतिसार तथा हृदयरोग करता है। यह नेत्रदोष तथा गंजापन भी देता है ।

**चन्द्र**–पाण्डुरोग, जलोदर, स्त्री जनित रोग, कफ, दमा, निमोनिया, तपेदिक तथा उच्चाटन करता है । यह पागलपन तथा हिस्टिरिया रोग भी पैदा करता है ।

**मंगल**–शस्त्रघात, अग्निदाह, ग्रन्थिरोग, घाव, चोट, अण्डकोश वृद्धि, बवासीर, ब्लडप्रेसर (रक्तचाप) प्रभृति रोग देता है ।

**बुध**–गुह्य रोग, त्रिदोष, क्षय, उदर रोग, सन्निपात, रहस्यमय रोग, संग्रहिणी, शूल, मन्दागिन तथा मस्तिष्क भ्रंश करता है ।

**गुरु**–गुल्म, अजीर्ण, पथरी, आलस्य अनिद्रा तथा पीलिया रोग को करता है ।
**शुक्र**–प्रमेह, गुप्त रोग, वीर्य विशिक्षप (सुजाक), गुर्दा रोग तथा मोतियाबिन्द प्रभृति रोगों को पैदा करता है ।
**शनि**–स्नायु दौर्बल्य, साइटिका, गठिया, लकवा, कैन्सर, और वायु विकार करता है तथा किसी भी रोग की भयंकरता को बढ़ा देता है ।
**राहु**–मृगी, शीतला, खांसी, संक्रामकरोग, कृमिरोग, अरुचि, कुष्ठ, बवासीर, अलसर तथा आलस्य को देता है ।
**केतु**–चेचक, वाणी दोष, न्यून रक्तचाप तथा संक्रामक रोग को देता है ।

**ग्रहों से देवादि दोष विचार—**

सूर्य दोष होने पर देव दोष तथा ब्राह्मण के अभिशाप से कष्ट होता है । चन्द्रमा के अशुभ होने पर कालिका तथा स्त्री जनित अभिचार से कष्ट होता है । मंगल ग्रह के दोष से भूत, प्रेत तथा भैरवादिक व्योमचरों से रोग उत्पन्न होता है । बुध ग्रह अशुभ हो तो डाकिनी और योगिनियों से दुःख उत्पन्न करता है । बृहस्पति के अशुभ होने पर इष्टदेवता, यक्ष तथा श्रेष्ठ जनों के अभिशाप से कष्ट होता है । शुक्र ग्रह के दोष से स्त्री जनित अभिचार, पितृदोष तथा अन्य दैव दोष से रोग कष्ट होता है । शनि ग्रह के अशुभ होने से पिशाच एवं प्रेतादिकों से भय और कष्ट होता है । राहु के अनिष्टकर होने से अदृश्य योनियों के उत्पात से कष्ट होता है ।

इति मृत्युयोगद्वारम्

अथ दुर्गभङ्गद्वारम् ।। २७ ।।

**पृच्छायां मूर्तिगे क्रूरे दुर्गभङ्गो न जायते।**
**बलहीनेऽपि वक्तव्यं किं पुनर्बलशालिनि ।। ११७ ।।**

**दीप्ति**ः–दुर्गादिभङ्गपृच्छाया मूर्तिगे लग्नस्थिते क्रूरे पापग्रहे दुर्गभङ्गो न जायते । यदि प्रश्नलग्ने क्रूरग्रहो भवति तदा दुर्गस्य कदापि भङ्गो न भवति । बलहीनेऽपि निर्बलेऽपि वक्तव्यं यद् दुर्गभङ्गो न भविष्यति किं पुनः बलशालिनी क्रूरग्रहे लग्ने स्थिते ? अर्थात् कश्चित्क्रूरः सबलो भूत्वा लग्ने स्थितो भवति तदा

केनापि प्रकारेण दुर्गभङ्गो न भवति । निर्बलोऽपि क्रूरो मूर्तौ स्थितः सन् दुर्गभङ्गं वारयति ।

**हिन्दी**–प्रश्न लग्न में यदि क्रूर ग्रह बैठा हो तो दुर्ग (किला) भंग नहीं होता । लग्नस्थ निर्बल ग्रह भी दुर्ग भंग नहीं देता फिर सबल ग्रह स्थित हो तो क्या समझा ? अर्थात् सबल क्रूर लग्नस्थ हो तो किला किसी भी हाल में नहीं टूटता ।

ताजिकनीलकण्ठी के विशेषप्रश्नाध्याय में प्रश्नचिन्तामणि का श्लोक दिया गया है जो भुवनदीपक से मिलता है—

प्रश्ने विलग्ने क्रूरे वा दुर्गभङ्गो न जायते ।
विशेषतो भूमिपुत्रे राहौ वा मूर्तिगे सति ।। ५० ।।

**क्षितिपुत्रो विशेषेण राहुर्यदि विलग्नगः ।**
**शक्रेणापि तदा दुर्गभङ्गं कर्त्तुं न शक्यते ।। ११८ ।।**

**दीप्तिः**–विशेषेण क्रूरग्रहेष्वपि विशेषरूपेण यदि क्षितिपुत्रौ भौमो राहुर्वा विलग्नगो लग्नस्थितो भवति तदा शक्रेण इन्द्रेणापि दुर्गभङ्गं कर्त्तुं न शक्यते दुर्गभङ्गे अमितबलवान्नपि दुर्गं न जयतीति । क्रूरेषु ग्रहेषु राहुभौमयोर्बलमधिकं भवतीति सिद्धमेव तथ्यम् । भौमः सेनापतिर्ग्रहो भवति । राहुरपि सेनायाः प्रतिनिधिः । एतयोरेकतरस्य मूर्तौ विद्यमाने सति दुर्गभङ्गं कर्त्तुं न शक्यते ।

**हिन्दी**–विशेषरूप से यदि मंगल या राहु लग्न में स्थित हो तो इन्द्र के द्वारा भी दुर्गभंग नहीं किया जा सकता ।

मंगल और राहु ग्रह सेना तथा सेनापति के प्रतिनिधि है । अतः इन दोनों में से कोई एक भी ग्रह यदि प्रश्न लग्न में बैठा हो तो इन्द्र जैसा अमितबलशाली राजा भी शत्रु राजा का किला नहीं तोड़ सकता । कभी-कभी देखा गया है सेना की एक छोटी टुकड़ी भी बड़ी सेना से पराजित नहीं हो पाती । ऐसी स्थिति में इस ग्रह योग का अपना विशेष महत्त्व होता है ।

**सप्तमो यदि राहुः स्याद् दुर्गं झटिति भज्यते।**

**मूर्तौ क्रूरः शुभोऽमुष्मिन् क्रूरदृष्टिर्न शोभना ।। ११९ ।।**

**दीप्तिः**—यदि प्रश्नलग्नाद् राहुः सप्तमः सप्तमे भावे राहुः स्यात् तदा दुर्गं झटिति शीघ्रं भज्यते दुर्गभङ्गो जायते इत्याशयः । लग्ने क्रूरग्रहाणां स्थितिः शोभना भवति परं क्रूरदृष्टिः कथमपि शोभना न भवति । अमुष्मिन् दुर्गभङ्गप्रश्ने लग्नस्थः क्रूरः शुभफलदायको दुर्गरक्षको भवति, सप्तमस्थः क्रूरोऽशुभफलदायको दुर्गभङ्गकारको भवतीत्याशयः ।

**हिन्दी**—प्रश्न लग्न से यदि सप्तम स्थान में राहु बैठा हो तो शीघ्र ही दुर्गभंग होता है । दुर्गभंग प्रश्न में लग्नस्थ क्रूर ग्रह शुभ होते हैं, परन्तु (लग्न पर) क्रूर ग्रह की दृष्टि शुभ नहीं होती ।

पाप ग्रह लग्न में स्थित हों तो दुर्ग की रक्षा होती है , परन्तु वे ही सप्तमस्थ होकर यदि लग्न को देख रहे हों तो दुर्गभंग शीघ्र ही हो जाता है । वस्तुतः लग्नस्थ क्रूर ग्रह दुर्ग की रक्षा का प्रतीक होता है । और सप्तमस्थ होकर वही दुर्गभंग का कारक हो जाता है ।

**मूर्ति सप्तमयोः क्रूराभावे लग्नपतिर्व्यये।**

**षष्ठेऽष्टमे द्वितीये वा तदा दुर्गं न भज्यते ।। १२० ।।**

**दीप्तिः**—मूर्तिसप्तमयोः प्रश्नकाले लग्नजायाभावयोः क्रूराभावे क्रूरग्रहाणामभावे लग्नपतिव्यये लग्नेशस्य द्वादशभावे स्थिते अथवा लग्नेशस्य षष्ठे रिपौ, अष्टमे मृतौ, द्वितीये धने वा स्थिते तदा दुर्गं न भज्यते दुर्गभङ्गो न जायते । ताजिकनीलकण्ठ्यामपि विषयेऽस्मिन् प्रमाणमेकं लभ्यते—

जामित्रोदयगे क्रूरे रिःफगे लग्ननायके ।

द्वितीये वाऽष्टमे षष्ठे तदा दुर्गं न लभ्यते ।। इति ।।

**हिन्दी**—लग्न और सप्तमस्थान में क्रूर ग्रह न हों और लग्नेश षष्ठ, अष्टम या द्वितीयभाव में बैठा हो तो दुर्गभंग नहीं होता ।

दुर्ग भंग से सम्बन्धित प्रश्न के उत्तर में लग्नस्थ क्रूर ग्रह को शुभ माना गया है । यदि लग्न में क्रूर ग्रह हो तो सामान्य कर्म में वह अनिष्टकारक या अवरोधक होता है, परन्तु किला के टूटने से सम्बन्धित प्रश्न में वही क्रूर ग्रह

शुभ फलदायक या किला रक्षक हो जाता है । यदि लग्न में क्रूर ग्रह न हो पर लग्नेश त्रिक् [६, ८, १२] या द्वितीय [मारक] द्वितीय स्थान में स्थित हो तो किला नहीं टूटता । त्रिक् और मारक स्थान अन्यकर्मों के लिए अशुभ सूचक होते हैं पर दुर्ग भंग प्रश्न में ये शुभ फल दायक होते हैं ।

इति दुर्गभङ्गद्वारम्

अथ चौर्यादिस्थानद्वारम् ।। २८ ।।

**एवं चौर्याय यामीति मूर्तौ क्रूरः शुभावहः।**
**दृष्टिः शुभावहात्रापि न क्रूरस्य कदाचन ।। १२१ ।।**

**दीप्तिः–**एवं पदं दुर्गभङ्गद्वारवदस्य द्वारस्य फलं ज्ञेयमिति प्रकटयति । यथा दुर्गभङ्गे मूर्तौं क्रूरखेटस्य स्थितिः शोभना गदिता परं क्रूरदृष्टिरशुभा तथैवात्रापिफलं विचार्यम् । यदि कश्चिदागत्य पृच्छति चौर्याय चौरकर्महेतवे यामीति तदा मूर्तौ लग्ने क्रूरः शुभावहो भवति परमत्रापि क्रूरस्य ग्रहस्य दृष्टिः कदाचन शुभावहा न भवति । प्रश्न लग्ने क्रूरस्य दृष्टिः कदापि शुभावहा न भवति चेत् स क्रूरः कुत्रापि स्थितः सन् लग्नं पश्यति । सप्तमस्थः क्रूरो लग्नं पश्यत्येव। अपरे स्थानेऽपि स्थितः क्रूरो विशेषदृष्ट्या लग्नं पश्यति । इयमपि क्रूरदृष्टिर्लग्नं स्पृशन्ती प्रष्टुः कार्यं नाशयति ।

**हिन्दी–**'चोरी करने के लिए जा रहा हूं' इस प्रश्न के उत्तर में पूर्वोक्त द्वार (दुर्ग भंग) की तरह लग्न में स्थित क्रूर ग्रह शुभ-फल-दायक होता है ।, परन्तु यहाँ (चौर्यादिस्थानद्वार में) भी (लग्न पर) क्रूर ग्रह की दृष्टि कदापि शुभ नहीं होती ।

चोरी के द्वारा लाभ, हनन के द्वारा लाभ, उग्र कर्म, दुर्ग भंग, वध तथा बन्धनादि प्रश्नों में लग्न स्थित क्रूर ग्रह शुभ होता है । वस्तुतः जिस वर्ग कार्य से अन्य को क्षति होती है अथवा जो कर्म उग्र होता है वहां प्रश्न लग्न में स्थित क्रूर ग्रह प्रश्न सिद्धि कारक होता है ।

**विवादे शत्रुहनने रणे संकटके तथा।**

**क्रूरे मूर्तौ जयो ज्ञेयः क्रूरदृष्ट्या पराजयः ।। १२२ ।।**

**दीप्तिः**—इदं सिद्धान्तवाक्यं वर्तते । विवादे कलहे शत्रुहनने शत्रुवधे रणे युद्धे तथा संकटके विपत्तौ मूर्त्तौ लग्ने क्रूरे ग्रहे स्थिते जयो ज्ञेयो वाच्यः क्रूरदृष्ट्या पापग्रहविलोकनेनार्थाद् प्रश्नलग्नं कश्चित्पापो विलोकयति तदा पराजयो भवति । लग्ने क्रूरग्रहाणां स्थितिः कलहविपत्तिवधबन्धनरणादिप्रश्नेषु शोभनं फलं व्यनक्ति। लग्नं क्रूरदृष्ट्या विद्धं कदापि न शुभकरमित्याहुराचार्याः सर्वे ।

**हिन्दीः**—कलह [मुकदमा], शत्रुवध, युध तथा संकटादि के प्रश्न में लग्नस्थित क्रूरग्रह विजय देता है और लग्न पर क्रूर ग्रह की दृष्टि पड़ने से पराजय होती है ।

यह श्लोक चुनाव, मुकदमा तथा उग्र कार्यों के परिणाम को बतलाया है। घोर कर्म के फलादेश के समय लग्नस्थ पापग्रह शुभ होता है, परन्तु लग्न पर पाप ग्रह की दृष्टि अशुभ होती है ।

**अपरेष्वपि चौर्यादियोगेष्वेवं विना ग्रहम्।**

**मूर्तौ सर्वत्र वक्तव्यं चौर्यप्रश्ने शुभग्रहे ।। १२३ ।।**

**मूर्तौ सति न चौर्यं स्यात् सफलं केवलं भवेत्।**

**शरीरे मुख्यकुशलं शुभयोगप्रभावतः ।। १२४ ।।**

**दीप्तिः**—अपरेषु विवादरणविपत्तिशत्रुहननादिषु कार्येषु मूर्तौ क्रूरग्रहो विलोकनीयः । क्रूर एव ग्रहो लग्नस्थो जयदायी भवति न परः सौम्य इति । एवं विना ग्रहं क्रूरं विना इत्यर्थः । मूर्तौ लग्ने शुभग्रहे सति चौर्यं सफलं न स्यात् केवलं शरीरे काये मुख्यकुशलं चौरस्य शारीरिकी सुरक्षा एव मुख्यत्वेन कथनीया । शुभयोगप्रभावतो लग्ने शुभग्रहाणां स्थितिदृष्टिभ्यां चौरस्य शारीरिकं कुशलं रक्षणञ्च भवति । चौर्यप्रश्ने मूर्तौ क्रूराऽभावेन चौरस्य लाभो न भवति ।

**हिन्दी**—चोरी आदि [विवाद, वध, संकट, युद्धाति] अन्य कर्मों के योगों में यदि लग्न में शुभ्रगह न हो तो [शुभ फळ नहीं मिलता] ऐसा कहना चाहिए । चोरी के प्रश्न में यदि लग्न में शुभ ग्रह हो तो चोरी में सफलता नहीं प्राप्त होती। शुभग्रहयोग के प्रभाव से चोर का शरीर सकुशल रहता है ।

'चोर का शरीर रहता है' वाक्य का तात्पर्यार्थ है–चोरी करते समय चोर पकड़ा नहीं जाता, न तो उसे किसी अन्य माध्यम से ही शरीर पर चोट लगती ।

**रणे चौर्यादिहनने धातुवादादिकर्मसु।**
**क्रूराक्रूरसमायोगान् मूर्तावेव विचार्यते ।। १२५ ।।**

**दीप्तिः**–रणे युद्धे, चौर्यादिहनने चौरवधादिकार्येषु, धातुसम्बन्धिकर्मसु मूर्तौ क्रूराक्रूरसमायोगान् शुभाशुभग्रहयोगान् एव विचार्यते । यदि मूर्तौ क्रूरग्रहस्तदा शोभनं फलं यदा शुभग्रहस्तदाऽशुभं फलं भवतीति वक्तव्यम् । पूर्वश्लोकान्न कश्चित् विशेषः प्राप्यतेऽस्मिन् ।

**हिन्दी**–युद्ध, चोरी, शत्रुवध एवं धातुवाद प्रभृति कार्यों में स्थित क्रूरग्रह तथा शुभग्रह के योग से फल का विचार किया जाता है ।

विघटन कारी कार्य, अन्ताराष्ट्रिय गड़बड़ी तस्करी स्वर्णादि धातुओं की हेराफेरी, षड्यन्त्र प्रभृति घोर कर्म में लग्नस्थ क्रूरग्रह सफलता दिलाता है । शुभग्रह के योग से केवल विफलता ही मिलती है ।

**मूर्तौ क्रूरग्रहः श्रेयाञ्छ्रेयसी क्रूरदृङ् न हि ।**
**शुभो न शोभनो मूर्तौ शुभदृष्टिस्तु शोभना ।। १२६ ।।**

**दीप्तिः**–पूर्वोक्ते विवादवधचौर्यदुर्गभङ्गरणादिकर्मसु मूर्तौ लग्ने वर्तमानः क्रूरग्रहः श्रेयान् भवति । क्रूरदृङ् क्रूरदृष्टिर्लग्ने न श्रेयसी हि निश्चयेन शुभो न शोभनो मूर्तौ लग्ने शुभग्रहः शुभफलदायको न भवति, परं शुभग्रहस्य लग्ने शुभदृष्टिः शोभना भवति ।

**हिन्दी**–लग्न में बैठा क्रूर ग्रह श्रेयस्कर होता है पर क्रूर ग्रह की दृष्टि शुभ नहीं होती । लग्न में स्थित शुभग्रह शुभ नहीं होता पर उसकी (लग्नपर) दृष्टि शुभ होती है ।

चौर्यासिस्थानद्वार में कई एक श्लोकों द्वारा लग्न और क्रूर तथा शुभ ग्रह के योग को दर्शाया गया है । उसी क्रम में निष्कर्षरूप यह श्लोक है । यदि लग्न में क्रूर ग्रह बैठा हो अथवा लग्न पर शुभग्रह की दृष्टि पड़ रही हो तो शुभ होता है,

परन्तु लग्न में शुभग्रह बैठा हो तो या लग्न पर क्रूरदृष्टि पड़ रही हो तो अशुभ फल मिलता है ।

**चोरी से सम्बन्धित प्रश्न का विचार—**

यदि लग्नेश या सप्तमेश त्रिक् [६, ८, १२] या सहज (३ रे) स्थान में बैठा हो तो प्रश्नकर्त्ता चोरी से सम्बन्धित प्रश्न पूछता है ।

**चोर विचार—**

(१) प्रश्न में स्थिर लग्न [वृष, सिंह, वृश्चिक, कुम्भ] हो अथवा स्थिर राशि का नवमांश हो अथवा वर्गोत्तम नवमांश [चर का प्रथम, स्थिर का पञ्चम द्विस्वभाव का नवम अंश वर्गोत्तम कहलाता है] हो तो चोरी करने वाला अपना ही आदमी होता है और धन भी घर में ही रहता है—

स्थिरोदये स्थिरांशे वा वर्गोत्तमगतेऽपि वा ।
स्थितं तत्रैव तद्द्रव्यं स्वकीयेनैव चोरितम् ।।

(षट्पञ्चाशिका नष्टधनाध्याय श्लो. १)

(२) यदि प्रश्न लग्न पर सूर्य और चन्द्रमा दोनों के एक साथ दृष्टि पड़ती हो तो घर का व्यक्ति चोर होता है । इन दोनों में से किसी एक ग्रह की ही दृष्टि पड़ती हो तो चोर पड़ोसी होता है—

चौरज्ञानप्रश्ने लग्नरविशशिदृशा स्वगृहचौरः ।
अनयोरेकदृशा गृहसमीपवर्ती वसत्येषः ।।

(ता.नी. प्रश्नतन्त्रे चोरितधनपृच्छाविचार श्लो. ९८)

(३) यदि प्रश्न लग्न चर राशि का हो तो चोर बाहर का व्यक्ति होता है।

(४)यदि प्रश्न लग्न में द्विस्वभाव राशि हो तो चोर गृह समीपस्थ व्यक्ति (पड़ोसी) होता है ।

**कौन व्यक्ति चोर है ?**

चोरी किसने की है ? इस प्रश्न के निराकरण के लिये प्रश्न शास्त्र में अनेक योगों का प्रतिपादन किया गया है, जिससे व्यक्ति के रूप में चोर की पहचान की जा सके ।

(१) यदि प्रश्न लग्न में लग्नेश और सप्तमेश एक साथ बैठे हों तो चोर घर का ही व्यक्ति होता है । यदि सप्तमेश बारहवें या तीसरे स्थान में बैठा हो तो चोर घर का नौकर होता है—

लग्नस्थे लग्नपतावस्तपयुक्ते च गृहगतश्चौरः ।
अस्ताधिपतावन्त्ये सहजे वा स्वीयभृत्योऽयम् ।।

(ता.नी. प्रश्नतन्त्रे चोरितधनपृच्छाविचार श्लो. ९९)

(२) सप्तमेश स्वगृही या स्वोच्च का हो तो चोर विख्यात (नामजद या मशहूर) होता है—

अस्तेशे तुङ्गस्थे स्वगृहे वा तस्करः प्रसिद्धः स्यात्।

(ता.नी. प्रश्नतन्त्रे चोरितधनपृच्छाविचार श्लो. ९८)

(३) यदि प्रश्न लग्न में  नीच का सूर्य स्थित हो तो चोर गृहस्वामी का पिता होता है । एवमेव चन्द्रमा नीच का हो तो गृहस्वामी की माता, शुक्र नीच का हो तो स्त्री, शनि नीच का हो तो लड़का बृहस्पति नीच का हो तो घर का मालिक ही चोर होता है । मंगल यदि नीच का हो तो भाई का लड़का बुध नीच का हो तो मित्र या सम्बन्धी ही चोर होता है—

इत्थं चौरज्ञाने चौरः सूर्ये, गृहेश्वरस्य पिता ।
चन्द्रे माता, शुक्रे भार्या, मन्दे सुतो भवेन्नीचे ।।
जीवे गृहप्रधानं भौमे पुत्रोऽथ वा भ्राता ।
ज्ञे स्वजनो मित्रं वा ..................।।

(ता.नी. प्रश्नतन्त्रे चोरितधनपृच्छाविचार श्लो. १०१,१०२)

**चोर पुराना है अथवा नया—**

(१) यदि सप्तमेश क्रूर ग्रह से दृष्ट हो तो चोर पुराना यानी पहले से ही चोरी करने वाला होता है । यदि सप्तमेश पापदृष्ट नहीं है तो चोर नव सीख होता है ।

(२) यदि सप्तमेश शनि हो और चन्द्रमा से दृष्ट हो तो चोर पाखण्डी होता है ।

**चोर की आयु का विचार—**

श्लोक ४१ में ग्रहों की आयु का विचार किया गया है । यदि सप्तमेश शुक्र हो तो चोर युवा, बुध हो तो बालक, गुरु हो तो मध्यमायु (अधेड़), मंगल हो तो वरुण (सद्य: युवावस्था प्राप्त), शनि हो तो वृद्ध और सूर्य हो तो अतिवृद्ध होता है—

चौरस्य वयो ज्ञाने सिते युवा, ज्ञे शिशु गुरौ मध्य: ।
तरुणो भौमे, मन्दे वृद्धोऽर्के स्यदतिस्थविर: ।।
(ता.नी. प्रश्नतन्त्रे चोरितधनपृच्छाविचार श्लो. १०६)

प्रश्न लग्न से यदि सूर्य १०वें या १२वें स्थान में बैठा हो तो चोर कम आयु का होता है । इसी प्रकार यदि सूर्य सिंह राशि का हो तो चोर मध्यमायु, सप्तमस्थ हो तो वृद्ध और चतुर्थस्थ हो तो अतिवृद्ध होता है—

रविनभयो: स्वमन्दिरे स्मरभूमिलग्नयोर्मध्यम् ।
चरति रवौ नवमध्यमवृद्धवयोऽतीतका: क्रमश: ।।
(ता.नी. प्रश्नतन्त्रे चोरितधनपृच्छाविचार श्लो. १०७)

**चोर की जाति का ज्ञान—**

प्रश्न लग्न का अधिपति ग्रह जिस जाति का होता है चोर को भी उसी जाति का समझना चाहिए । यदि लग्नेश बृहस्पति और शुक्र ग्रह हों तो चोर ब्राह्मण, सूर्य और मंगल हों तो क्षत्रिय, चन्द्रमा हो तो वैश्य, बुध हो तो शूद्र तथा शनि या राहु हों तो चाण्डाल होता है ।

**चोर के स्त्री या पुरुष होने की पहचान—**

यदि प्रश्न कुण्डली में सप्तमेश स्त्री राशि [सम राशि अर्थात् २, ४, ६, ८, १०, १२] में स्थित हो अथवा वह स्त्री ग्रह हो अथवा स्त्री ग्रह से दृष्ट हो तो स्त्री चोर होती है—

चौर: स्त्री पुरुषो वा पृच्छायामस्तपे स्त्रियो राशौ ।
स्त्री-खेटे स्त्रीदृष्टे चौर: स्त्री व्यत्ययात्पुरुष: ।।
(ता.नी. प्रश्नतन्त्रे चोरितधनपृच्छाविचार श्लो. ११३)

इससे विपरीत स्थिति में चोर पुरुष होता है ।

**यह व्यक्ति चोर है या नहीं—**

यदि किसी व्यक्ति पर चोरी करने का संदेह हो तो इसके निराकरण हेतु अधोलिखित योग उपयोगी होता है—

यदि चन्द्रमा पाप ग्रह से इत्थशाल करता हो तो सन्दिग्ध व्यक्ति अवश्य ही चोर होता है । शुभ ग्रह से इत्थशाल होने पर सन्दिग्ध व्यक्ति चोर नहीं होता—

चौरोऽयमथ न वेति क्रूरेन्द्वोर्मुथशिले च चोरः स्यात् ।
सौम्यशशिमुथशिले खलु न भवति चौरं प्रवक्तव्यम् ।।

(ता.नी. प्रश्नतन्त्रे चोरितधनपृच्छाविचार श्लो. १११)

**चोरी गई वस्तु का स्थान निर्देश—**

यदि लग्न पर राशि का हो तो चोरितधन घर के बाहर, स्थिर हो तो घर में ही, द्विस्वभाव हो तो घर के बगल में होता है ।

यदि प्रश्न लग्न प्रथम द्रेष्काण का हो तो चोरित धन घर के आस-पास होता है । एवमेव द्वितीय द्रेष्टकाण हो तो घर में ही तथा तृतीय द्रेष्काण हो तो गृह के पश्चिम (पिछला भाग) में चोरी गई वस्तु को समझना चाहिए ।

चतुर्थस्थान का अधिपति जो ग्रह हो उसके द्वारा भी नष्टवस्तु की स्थिति का ज्ञान किया जाता है । जैसे शनि चतुर्थेश हो तो मलिन स्थान, चन्द्र हो तो जल, गुरु हो तो देवालय, मंगल हो तो अग्निस्थान, सूर्य हो तो गृहपति के आसन के पास, शुक्र हो तो विस्तर, बुध हो तो पुस्तक, धन, अन्न या सवारी में नष्ट (चोरित) धन स्थित होता है ।

(ता.नी. प्रश्नतन्त्रे चोरितधनपृच्छाविचार श्लो. १०९,११०)

**चोर के पकड़े जाने का योग—**

(१) यदि द्वितीयेश अस्त हो तो चोर पकड़ा जाता है–
'रविरश्मिगे धनेशे वाऽस्तमिते तस्करस्य लाभः स्यात् ।'

(२) लग्नेश और दशमेश का इत्थशाल हो तो चोर धन के साथ ही पकड़ा जाता है ।

(३) यदि सप्तमेश अस्त हो तो चोर पकड़ा लिया जाता है ।

(४) यदि लग्नेश और सप्तमेश इत्थशाल करता हो तो चोर राजभय के कारण धन लौटा देता है ।

**चोरी गई वस्तु के मिलने का योग—**

यदि प्रश्न लग्न में पूर्ण चन्द्रमा स्थित हो, अथवा शीर्षोदय राशि हो और शुभग्रह से दृष्ट हो अथवा लाभस्थान ( ग्यारहवाँ भाव) में शुभग्रह स्थित हो तो नष्ट धन शीघ्र ही मिलता है—

पूर्ण: शशी लग्नगत: शुभो वा
शीर्षोदये सौम्यनिरीक्षितश्च ।
नष्टस्य लाभं कुरुते तदाशु
लाभोपयातो बलवाञ्छुभश्च ।।

(षट्पञ्चाशिका नष्टधनाध्याये श्लो. ४२)

इति चौर्यादिस्थानद्वारम् ।

अथ क्रयाणकार्घद्वारम् ।। २९ ।।

**क्रेता लग्नपतिर्ज्ञेयो विक्रेतायपति: स्मृत:।**
**गृह्णाम्यहमिदं वस्तु सति प्रश्ने अमूदृशे ।। १२७ ।।**

**दीप्ति:**—लग्नपतिर्लग्नेश: क्रेता ज्ञेय: । लग्नेशो ग्राहको भवतीति भाव:। विक्रेता प्रयच्छक आयपति एकदशेश: स्मृत: । अहमिदं वस्तु गृह्णामि, अमूदृशे प्रश्ने सति पूर्वोक्तं सुविचार्य फलं कथनीयम् ।

अहमेकं वस्तु गृह्णामि । अस्मिन् लाभो भविष्यति न वेति । लाभप्रदमिदं वस्तु वर्तते न वा प्रश्ने लग्नेशायेशाभ्यां विचार: कर्त्तव्य इति ।

**हिन्दी**—'मैं अमुक वस्तु को खरीद रहा हूँ मुझे लाभ रहेगा या नहीं ?' ऐसे प्रश्न में लग्नेश क्रेता (खरीदने वाला) तथा विक्रेता लाभेश (एकादशेश) कहा गया है ।

कोई भी क्रेता किसी वस्तु को तभी खरीदता है जब उसे उस वस्तु से लाभ होने की आशा होती है । अत: 'मैं इस वस्तु को खरीदूँ या नहीं ?' ऐसे

प्रश्न में लग्नेश तथा लाभेश का विचार किया जाता है । लग्नेश क्रेता का तथा आयेश विक्रेता का प्रतिनिधि होता है ।

**बलशालि विलग्नं चेत् गृह्यते यत्क्रयाणकम्।**

**तस्मात् क्रयाणकाल्लाभः प्रष्टुर्भवति निश्चितम् ।। १२८ ।।**

**दीप्तिः**—चेद् विलग्नं प्रश्नलग्नं बलशालि तदा यत्क्रयाणकं वस्तु गृह्यते तस्मात् क्रयाणकाल्लाभो भवति । यदा प्रष्टुः प्रश्नकाले लग्नं बलयुक्तं स्याद् निश्चयेन क्रीतवस्तुद्वारा लाभो भविष्यतीति वाच्यः ।

अत्र विशेषोऽवधेयो—लग्नेशो मित्रगृही वर्गोत्तमस्थः शुभैर्दृष्टो वा बलवान् भवति। यावन्तो विंशोपका लग्नं पश्यन्ति तावन्तो लाभा इति ।

**हिन्दी**—यदि लग्न बलवान् हो तो खरीदी गई वस्तु से प्रष्टा को निश्चय ही लाभ होता है ।

लग्न को जितने विंशोपक बल प्राप्त होते हों उतने ही अनुपात में लाभ भी समझना चाहिए । लग्नेश यदि उदित हो तो अथवा मित्रगृही हो या वर्गोत्तम में स्थित हो तो बलवान् होता है ।

यह 'क्रेतालाभ' का योग कहलाता है ।

**विक्रीणाम्यमुकं वस्तु प्रश्नेप्येवं विधे सति।**

**आयस्थाने बलवति विक्रेतव्यं क्रयाणकम् ।। १२९ ।।**

**दीप्तिः**—'अहममुकं वस्तु विक्रीणामि' लाभो भविष्यति न वेति निहितोऽर्थोऽत्र तदा एवंविधे प्रश्ने सति आयस्थाने बलवति लाभस्थाने पुष्टे क्रयाणकमवश्यमेव विक्रेतव्यम् ।

**हिन्दी**—'मैं अमुक वस्तु का विक्रय करने जा रहा हूँ लाभ होगा या नहीं?' ऐसे प्रश्न में यदि आयस्थान बलवान् हो तो क्रयाणक का विक्रय करने से अवश्य लाभ होगा ऐसा कहना चाहिए ।

**स्वक्षेत्रे तु बलं पूर्णं पादोनं मित्रभे ग्रहे।**

**अर्धं समगृहे ज्ञेयं पादं शत्रुगृहे स्थिते ।। १३० ।।**

**दीप्तिः**—यदा ग्रहः स्वक्षेत्रे स्वगृहे स्थितो भवति तदा तस्य पूर्णं बलं वाच्यम् । एवमेव मित्रभे ग्रहे मित्रराशि स्थिते ग्रहे पादोनं (पञ्चदशविशोपकान्)

पञ्चसप्ततिभागमाहुराचार्याः । समगृहे समराशौ स्थिते ग्रहेऽर्द्धं बलं भवतीति ज्ञेयं वाच्यम् । शत्रुग्रहे स्थिते ग्रहे पादं बलं भवतीति भावः । अस्यैव ग्रन्थस्य ६३, ६४, ६५, ६६ श्लोकेषु 'कथयन्ति पादयोगं', 'एकः शुभग्रहो यदि पश्यति', 'लग्नपतिदर्शने सति', तथा च 'क्रूरावेक्षणवर्जाश्चत्वारः' प्रभृतिषु पादयोगार्द्धयोगपादोनयोगत्रिभागोनयोगपूर्णयोगाश्च वर्णितास्सन्ति ।

**हिन्दी**—स्वगृही ग्रह पूर्ण बली होता है । मित्रग्रह की राशि में स्थित ग्रह पादोन अर्थाद् I (७५ प्रतिशत या १५ विशोपक) बल से युक्त. समराशि में स्थित ग्रह अर्द्ध बली और शत्रुग्रह की राशि में स्थित ग्रह एकपाद (१/२ या ५ विंशोपक या २५ प्रतिशत) बली होता है ।

पूर्व के ६३, ६४, ६५ तथा ६६ श्लोकों में भी इन ग्रहयोगों की चर्चा हुई है, परन्तु यहाँ पर .......... भेद के साथ इनका उपस्थापन किया गया है । पूर्वोक्त योग ग्रह ........पर आश्रित हैं, जबकि क्रयाणकार्घ योग में ग्रह स्थिति के आधार पर इन योगों का प्रतिपादन किया गया है ।

**समर्घं वा महर्घं वा वस्तु मे कथयामुकम्।**
**पृच्छायां येन खटेन शुभत्वं प्रतिपाद्यते ।। १३१ ।।**
**खेटोसौ यावतो मासान् याति लग्नस्य सौम्यताम्।**
**विधत्ते तावतो मासान् समर्घं ब्रुवते बुधाः ।। १३२ ।।**

**दीप्तिः**—मे मम अमुकवस्तु समर्घ वा महर्घ वा भविष्यतीति कथय, अस्यां पृच्छायामस्मिन् प्रश्ने येन खेटेन ग्रहेण लग्नस्य प्रश्नोदितस्य राशेः शुभत्वं शुभग्रहदृष्ट्या शोभनफलत्वं जायते तेनैव खेटेन समर्धविचारो विधीयते । यदि स शुभग्रहो लग्ने चिरकालं यावत् तिष्ठति तदातस्य स्थितिकालपर्यन्तं समर्घता भवत्येव । अतोऽत्र सिद्धान्तवाक्यं प्रतिपादयत्याचार्यः—असौ शुभखेटः यावतो मासान् सावनमाससङ्ख्यकान् लग्नस्य सौम्यतां शुभत्वं विधत्ते तावतो मासान् पर्यन्तं बुधा विज्ञगणकाः समर्ध क्रयाणकस्यावमूल्यनं ब्रुवते कथयन्ति । यदा ग्रहो लग्नस्य बलवर्द्धनं निजेन सौम्यदृष्ट्या न विदधाति तदा महर्घ भवति इदमेव मतं प्रश्नभूषणकारेणापि स्वीकृतं, तद्यथा—

ग्रहोऽसौ यावतो मासान् विधत्तेऽङ्गस्य सौम्यताम् ।
समर्घं तावतो मासानन्यथा व्यत्ययं वदेत् ।।

ताजिकनीलकण्ठ्यामेकमपरं योगं समर्घताया वर्णयति नीलकण्ठः—

लग्ने बलाढ्ये निजनाथसौम्यैर्युक्तेक्षिते केन्द्रगतैः शुभैश्च ।
सर्वैः समर्घं विबलैर्विलग्ने केन्द्रेषु पापैः सकलं समर्घम् ।। इति

श्लोकस्योपरिभागे तदेव वर्णितं यद् दीपककारेणोक्तं परमुत्तरे भागेऽन्ययोगो वर्णितः—केन्द्रेषु लग्ने वा पापैर्विबलैर्वाऽपि समर्घं वाच्यमिति भावः।

**हिन्दी**—यदि कोई प्रश्न करे कि—'मेरी अमुक वस्तु सस्ती होगी या महँगी' तो इसके उत्तर के लिये जिस ग्रह से लग्न को (दृष्टि से) शुभत्व प्राप्त हो उसका विचार करना चाहिए । वह (जिससे लग्न दृष्ट या युक्त है) शुभग्रह जितने महीने तक लग्न को शुभत्व प्रदान करता है उतने महीने पर्यन्त वह वस्तु सस्ती रहती है ।

इस सन्दर्भ में प्रश्नभूषण, नीलकण्ठी प्रभृति ग्रन्थों का प्रश्नभूषण, नीलकण्ठी प्रभृति ग्रन्थों का भी यही मत है ।

प्रश्नलग्न की सबलता वस्तु की समर्धता (सस्ती) का कारण होती है । अतः यदि लग्न शुभग्रह से दृष्ट या युक्त हो तो प्रश्नलग्न से सम्बन्धित वस्तु का भाव तब तक सस्ता रहता है जब तक यह शुभबल नष्ट नहीं हो जाता ।

**अथासावशुभश्चिन्त्यः कियद्भिर्वासरैरयम्।**
**सौम्यभावं विलग्नस्य विधास्यति विनिश्चितम् ।। १३३ ।।**
**ज्ञातव्या दिवसैर्मासा मासैस्तावद्भिरस्य हि।**
**समर्घता वस्तुनो हि प्रतिपाद्या विचक्षणैः ।। १३४ ।।**

**दीप्तिः**—अथशब्दः प्रकारान्तरस्य वाचको विद्यते । पूर्वस्मिन् श्लोके सौम्यग्रहद्वारा समर्घतायाः निर्देशः कृतः । इदानीं लग्नोपरि क्रूरग्रहप्रभाववशेन महर्घतां निर्देशयति । पापग्रहाणां लग्नोपरि प्रभावेन वस्तुनो महर्घता जायते । अत असौ अशुभः क्रूरश्चिन्त्यो विचारणीयो भवति यदयं क्रूरग्रहः कियद्भिर्वासरैर्दिवसैर्विलग्नस्य सौम्यभावं शुभभावं विधास्यति करिष्यति । अत्रावधेयो यद् असौ क्रूरः कियद्भिर्दिनैर्लग्नं मोचयिष्यति । यदा उदितः (लग्नं)

क्रूरप्रभावेण मुक्तो भविष्यति तदा तस्य शुभत्वं स्वयमेव उत्पत्स्यते । इदं सर्व विनिश्चित्य वक्तव्यं यद् एभिर्दिवसै अस्य वस्तुन: समर्घता भविष्यतीति । एभिर्दिवसैर्मासा ज्ञातव्या: । दिवसैर्मासज्ञानाय त्रिंशद्भिर्भाग: प्रदेय: । यावद्भिर्मासै:र्लग्नं सौम्यत्वं प्राप्स्यति तावद्भिर्मासै अस्य वस्तुनो हि निश्चयेन विचक्षणैर्विज्ञै: समर्धता प्रतिपाद्या कथनीया ।

**हिन्दी**–पूर्व के श्लोकों में लग्न और शुभग्रह के योग से वस्तु की समर्घता (मन्दी) का विचार किया गया है । अब अशुभग्रह की चिन्तता करनी चाहिए कि यह कितने दिनों में लग्न को सौम्यभाव प्रदान करेगा अर्थात् कितने दिनों में अशुभ ग्रह का लग्न से दृष्टिगत या युतिगत सम्बन्ध टूटेगा ? इस प्रकार से आनीत दिन संख्या को मास में परिवर्तन कर वस्तु की समर्घता का प्रतिपादन विद्वान् गणक को करना चाहिए ।

इस श्लोक में व्यतिरेकमुख से अर्थ का कथन किया गया है । शुभग्रह लग्न को जब तक प्रभावित रखता है तब तक वस्तु सस्ती रहती है । 'क्रूर ग्रह के द्वारा लग्न प्रभावित होने पर वस्तु महंगी होती है । अत: वस्तु की महर्घता में क्रूर ग्रहा का विचार आवश्यक होता है । यह क्रूर ग्रह जितने दिनों में लग्न को अपने प्रभाव से मुक्त करता है उतने दिनों के बाद वस्तु सस्ती होती है । दिन को मास में बदल कर वस्तु की समर्घता की सूचना 'मासिक' रूप में दी जा सकती है, अर्थात् क्रूर ग्रह के लग्न से हटने में लगने वाले दिन को मास में बदल कर फलादेश करना चाहिए ।

**अधिष्ठातुर्बलं ज्ञेयं लग्ने स्वामिविवर्जिते।**
**बलहीने त्वधिष्ठातु: प्राहु: स्वामिबले बलम् ।। १३५ ।।**

**दीप्ति:**–यदि लग्नेशो: निर्बल: स्यात् तदा वस्तुन अधिष्ठातुर्बलं ज्ञेयम्। इत्थं यदि वस्तुत अधिष्ठाताग्रहो बलहीन: स्यात्तदा लग्नेशबलं विचार्य्यमिति । इदमेवात्र वर्णयता कथयति–स्वामिविवर्जिते लग्ने लग्नेशदृष्टियुतिभ्यां हीने लग्ने वस्तुनो यस्य समर्घताया महर्घताया वा विचार: प्रवर्तते तस्याधीष्ठातु: बलं ज्ञेयम्। यस्य वस्तुनो योऽधिष्ठाताधिदेवता भवति तस्य सम्पूर्ण बलं विचारणीयमिति भाव: । एवमेव तु अधिष्ठातु: स्वामिनो बलहीने सति स्वामिबले

लग्नेशबले बलं प्राहुर्दैवज्ञाः । स्पष्टार्थो यदा वस्तुन अधिष्ठाता ग्रहो बलहीनो भवति तदा लग्नेशस्य बलं विचार्यम् ।

केषां वस्तूनां कः स्वामीति निर्णेतुं ग्रन्थान्तरात् प्रस्तूयते—

रसानां तु प्रभुः सोमः सस्यानां च बृहस्पतिः ।
आधाता च विधाता च भूतानां भार्गवः स्मृतः ।।
कङ्गुकोद्रवमाषाणां तिलानां लवणस्य च ।
सर्वेषां कृष्णवस्तूनां प्रभुरेव शनैश्चरः ।।
स्वर्णादेः पीतधान्यस्य यवगोधूमसर्पिषाम् ।
शालीक्षूमां च सर्वेषां प्रभुरेषां बृहस्पतिः ।।
शुक्रस्तु सर्वसस्यानां द्विदलानां बुधः स्मृतः ।
स्नेहानां च रसानां च गन्धादिनां दिवाकरः ।।
कोशधान्यस्य सर्वस्य चवलानां च मङ्गलः ।
इत्येवं ते ग्रहाः सर्वे स्वामिनः सर्ववस्तुषु ।।

एवमेवान्यत्रापि ग्रहद्वारा वस्तुनो विचारो लभ्यते ।

**हिन्दी**–लग्नेश के वर्जित (बलहीन) होने पर वस्तु के अधिष्ठाता ग्रह का बल विचारना चाहिए । वस्तु के अधिष्ठाता ग्रह के निर्बल होने पर लग्न के स्वामी का बल विचारना चाहिए ।

पृथक् पृथक् वस्तुओं के अधिष्ठातृ देवता ग्रह पृथक् पृथक् होते हैं । अतः यदि किसी वस्तु की समर्धता और महर्घता का विचार करना हो तो लग्नेश और वस्तु प्रतिनिधि ग्रह का विचार करना आवश्यक होता है । यदि लग्नेश निर्बल हो तो वस्तु के देवताग्रह से विचार करना चाहिए । इसी प्रकार यदि वस्तु का अधिष्ठाता ग्रह कमजोर हो तो लग्नेश का विचार करना चाहिए । सौकर्य के लिए ग्रह और उनकी वस्तुओं का संकेत दिया जा रहा है–

**सूर्य**–गन्ध, रस, तैल ।

**चन्द्र**–सभी प्रकार के रस ।

**मंगल**–चावल, कोश, धान्य, प्रवाल (मूँगा) ।

**बुध**–दाल (द्विदल) ।

**गुरु**–स्वर्ण, पीलाधान्य, यव, गोधूम (गेहूँ), सरसों, शाली (चावल), ईख ।
**शुक्र**–सभी प्रकार के सस्य तथा प्राणी (गाय, घोड़ा, हाथी प्रभृति) ।
**शनि**–सभी प्रकार की काली वस्तुयें, कङ्गु (कांगनी) कोद्रव (कोदों) उड़द, तिल, तथा नमक ।

**क्रयाणकानां पृच्छायां सौम्या ज्ञेया महात्मभिः।**
**समर्घ सबले लग्ने महर्घमबले पुनः ।। १३६ ।।**

**दीप्तिः**–क्रयाणकानां पृच्छायां क्रयाणकसम्बन्धितयस्तूनां प्रश्ने महात्मभिः सौम्याः शुभग्रहा ज्ञेया विचारणीया भवन्ति । लग्ने प्रश्नलग्ने सबले सौम्यग्रहे स्थिते सति क्रयाणकानां समर्घ समर्घता ज्ञेया एवमेवाऽबले बलहीने ग्रहे स्थिते सति महर्घ महर्घता कथनीया । सौम्यग्रहाः यदि सबला स्युस्तदा वस्तुनः समर्घता वस्तुनः समर्घता भवति परं त एव पुनः निर्बला वस्तुनो महर्घतां सूचयन्ति। अन्येषु प्रश्नग्रन्थेषु एकादशेशेन तथा चास्य नवामांशेशेन समर्घमहर्घयोर्विचारो भवति, तद्यथा—

लाभलाभांशपौ प्रश्ने सबलौ चेन्महर्घता ।
तावेवं बलहीनौ चेत्समर्घ जायते तदा ।। प्र० भू० १५ अ० श्लो० ११

**हिन्दी**–क्रय-विक्रय से सम्बन्धित प्रश्न में यदि लग्न बलवान् हो तो वस्तु सस्ती होती है पर लग्न निर्बल हो तो वस्तु महंगी होती है, ऐसा महात्मजनों (गणकों) ने कहा है ।

यहाँ लग्न की प्रधानता दर्शायी गयी है, परन्तु सिद्धान्त पूर्वोक्त ही है । लग्न क्रेता होता है । यदि यह सबल होगा तो क्रेता को लाभ होगा । क्रेता को तभी लाभ सम्भव है जब विक्रेता उसे सस्ती दर में दे । अतः सौम्य ग्रह के प्रभा से लग्न सबल हो तो वस्तु सस्ती मिलती है । विपरीत परिस्थिति में वस्तु महर्घ होती है ।

**सौम्यदृष्टं स्वामिदृष्टं सौम्यकेन्द्रे युतं शुभैः।**
**सबलं ब्रुवते लग्नमबलं त्वन्यथा बुधाः ।। १३७ ।।**

**दीप्तिः**–सौम्यदृष्टं शुभग्रहैर्दृष्टं, स्वामिदृष्टं लग्नादिस्वामिनाऽवलोकितं, सौम्यकेन्द्रे चतुष्टये शुभग्रहस्थिते, शुभैर्युतं शुभग्रहैर्युक्तं वा लग्नमुदितं सबलं

